# कवि-श्री माला

* पञ्जाबी *

कवि

भाई वीरसिंह

सम्पादक-अनुवादक

प्रीतमसिंह पंछी



राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति, वर्धा अपने कार्य-कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी भावानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके समक्ष आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निश्चय करना एक कठिन कार्य है, फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कविकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके दो कवियोंका चुनाव किया गया है, उनका चुनाव करते समय सन् १९२० से पूर्वका साहित्य और १९२० से बादका साहित्य—इस तरहसे एक विभाजन-रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२ के पूर्वके तथा १९२० के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

श्री प्रीतमसिंह पंछीने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने, काव्यांशको सम्पादित तथा अनूदित कर सारी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। पुस्तकमें संकलित चित्र श्री मोहनसिंह, सम्पादक 'खालसा समाचार' अमृतसरके सौजन्यसे उपलब्ध हुआ है। संग्रहकी आवरण डिजाइनको बनवा देनेमें श्री टी॰ एम॰ अझारकरजी (डीन सर जे॰ जे॰ इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाईड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति सभीकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त चर्चाएं तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्नका प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

# अनुक्रमणिका

# पञ्जाबी भाषा
# और
# उसका साहित्य

• • •

## प्रारम्भिक काल (ई सन् ८००–१४५० तक)

इस बातसे सभी विद्वान् सहमत हैं कि पञ्जाबी साहित्य अपने अविकसित रूपमें गुरु नानकदेवसे पूर्व जन्म ले चुका था किन्तु जो कविता उस समय रची गई उसमें हिन्दी फारसी तथा भिन्न-भिन्न प्रदेशोंके शब्दोंकी इतनी भरमार थी कि उसकी भाषाको हम एक खिचड़ी भाषा कह सकते हैं।

ऐसे कवियोंमें गोरखनाथ (ई. सन् ९४०–१०११) चरपट (ई सन् ८९०–९९) अमीर खुसरो (ई सन् १२५३–१३२५) तुगलक शाह और खुसरो खाँ फरीद शकर गंज आदि प्रमुख कवि थे। इनके अलावा कबीर (ई. सन् १३९८–१५१८) रविदास (कबीरके समकालीन) और नामदेव (चौदहवीं सदी) की गणना भी इन्हीं कवियोंमें की जा सकती है। उस समय उत्तर-भारतमें एक ऐसी सन्त-भाषाका प्रादुर्भाव हो चुका था जिसने भिन्न-भिन्न प्रदेशोंके कवियोंको एक सूत्रमें बाँध दिया था। कबीर, नामदेव और रविदासका पञ्जाबसे कोई सम्बन्ध नहीं था किन्तु फिर भी उनकी रचनाओंमें उस समयकी प्रचलित पञ्जाबीका प्रभाव स्पष्ट रूपसे दृष्टिगोचर होता है। इन तीनों कवियोंकी—कबीर, नामदेव और रविदास—कविताएँ गुरु-ग्रन्थ साहबमें सम्मिलित हैं।

भाषाकी इस समानताका कारण यह था कि पञ्जाबके गोरखपन्थी साधु तथा बाबा फरीदके शिष्यगण दूर-दूरके प्रदेशोंमें फैले हुए थे। गोरखपन्थी साधु तो समस्त भारतमें फैले हुए थे।

बाबा फरीद शकर गंज (ई. सन् ११७३–१२६६) सूफी साहित्यके प्रवर्तक माने जाते हैं। सूफी फकीर भारतमें मुसलमानोंके आगमनके साथ ही आए थे। आरम्भमें इनका उद्देश्य इस्लामका प्रचार था। सूफी मत हिन्दुओंके भक्ति-मार्ग तथा वेदान्तका मुसलमानी रूप है। इस मतका जन्म इस्लामके साथ ही हो गया था।

फरीद शकर गंज सूफी फकीरोंमें अग्रणी थे। इनके श्लोक गुरु ग्रन्थ साहबमें सम्मिलित हैं। इनमें परमात्माका भय रोजा-नमाज नरकका भय संसारसे वैराग्य तथा जप-तप द्वारा साधनाकी प्रेरणा दी गई है। भाषा सीधी-सादी सरल तथा घरेलू उपमाओंसे ओत-प्रोत है। यद्यपि फरीद निराशावादी कवि हैं किन्तु उनकी कवितामें यत्र-तत्र आशावादी तत्व भी मौजूद हैं।

## पूर्वार्द्ध मुगल-काल (ई. सन् १४५०–१७०० तक)

गुरु नानकदेवसे पूर्वके साहित्यकी चर्चा हम कर चुके हैं किन्तु पञ्जाबी साहित्यका उत्तरोत्तर विकास सिख गुरुओंके समय हुआ भाषा तथा भावको नया रूप मिला। इसी समय सर्वप्रथम गद्यकी भी रचना आरम्भ हुई। यह साहित्य तीन भक्तियोंमें विभक्त था—सूफी-साहित्य सिख-साहित्य तथा रोमाण्टिक-साहित्य। इस समय भक्ति-आन्दोलन चढ़ावपर था। इस आन्दोलनके प्रवर्तक तथा प्रचारक बनारसमें रामानन्द रविदास तथा कबीर आदि थे। बंगालमें चण्डीदास और चैतन्य महाप्रभु राजस्थानमें मीराबाई और दादू महाराष्ट्रमें नामदेव तथा तुकाराम और पञ्जाबमें सिख गुरु थे।

सिख गुरु जहाँ भक्ति-आन्दोलनके अभिन्न अंग थे वहाँ इसके कुछ दोषोंको भी मिटाना चाहते थे। शिव तथा योगकी उपासना करामातोंका लोभ और जादू मन्तरका मिथ्या ढकोसला डटकर विरोध किया। उन्होंने परमात्माकी भक्ति हठपूर्वक और मनको मारकर नहीं वरन् इसी दुनियामें रहते हुए शुभ कर्मों द्वारा करनेका पाठ पढ़ाया। वे समस्त प्रकृति पर्वत मनुष्य जंगल पशु अग्नि तारे तथा आकाशको परमात्माकी आरती उतारते हुए देखते थे। इनसे अपने आपको पृथक समझकर जो भक्तिका उपदेश देते थे उसका वे विरोध करते थे।

सिख धर्मके प्रवर्तक गुरु नानकदेव (ई. सन् १४६९–१५३९) का कार्य-क्षेत्र बड़ा विशाल था। उन्होंने लङ्कासे कश्मीर, आसामसे पेशावर, काबुल मक्का मदीना और बगदाद तक अपने धर्मका प्रचार किया। हिन्दू-मुसलमान दोनों उनके लिए समान थे। वे उस नई पञ्जाबी कविताके जन्मदाता थे जो 'सन्त-भाषा'

(पञ्जाबी-हिन्दी मिश्रित भाषा) में लिखी जाती थी। आपका ज्ञान विशाल था। धर्म दर्शन विज्ञान पुराण तथा प्राकृतिक वर्णनके उदाहरण आपकी कवितामें मिलते हैं। अनेक उपमाएँ, सरल और सादगी-भरा धर्मेच्छ भावना तथा संगीत आपकी कविताके विषय अंग हैं। जपुजी साहब आपकी असाधारण काव्य-प्रतिभाका श्रेष्ठतम नमूना है। गुरु नानककी कवितामें सरल भाषा द्वारा गहरे विचारोंके व्यक्त करनेकी खूबी विद्यमान है। कवितामें संयम तथा भाषाका अधिकार इन्हें एक महान् कविके रूपमें हमारे सामने ला खड़ा करता है। इनके प्रत्येक वाक्यमें एक अटल सचाई मिलती है और वे वाक्य एक मुहावरेकी भाँति कण्ठस्थ हो जाते हैं। भक्ति-आन्दो-लनके ये पहले ऐसे कवि हैं जिन्होंने आत्म-अनुभव विचारनेके साथ-साथ अपने वर्तमान जीवनको बनाने-सँवारनेकी प्रेरणा दी। बाबर बाणी में वे एक पीड़ाका अनुभव करते हुए बाबरके आक्रमण तथा अत्याचारके विरुद्ध अपनी आवाज ऊँची करते हैं —

> "जिन सिरि सोहनि पट्टीआं माँगी पाय संधूर।
> से सिर कती मुनियन, गल विच आवै धूड़ि।
> महिला अन्दर होंदियां हुणि बहणि न मिलनि हदूरि।
> जदहु सीआं वीआहियां लाड़े सोहनि पासि।
> हीड़ लि चढ़ि आईआ दन्द खंड कीते रासि।
> उपरहु पाणी वारिए, झले झिमकन पासि।"

गुरु नानक सिर्फ समाधि लगाते और सिर्फ माला ही नहीं जपते रहे वे अपने इर्द-गिर्द आँखें खोलकर देखते हैं तो उन्हें दिखाई देता है अत्याचार, जबरदस्ती कन्या-दान काव्य-धर्मका लोप और भूठका चारों ओर बोल-बाला। लेकिन गुरु नानकका देश-प्रेम सिर्फ किसी एक जाति या धर्म तक सीमित नहीं है। हिन्दू मुसलमान दोनोंपर हो रहे अत्याचारोंसे उनकी आत्मा कुम्मुला उठती है। वे हिन्दुओंकी गिरावटका मूल कारण उनकी धर्महीन मनःवृत्तिको समझते हैं। कुछ राजा कसाई हैं जो भारत-जैसे देशको मिट्टीमें मिला रहे हैं। लोगोंमें वह पुराना चाल-चलन और रहन-सहन भी नहीं रह गया। वे मुर्दोंकी भाँति मुककर चलते हैं पराघी भाषा बोलते हैं पराघी पोशाक पहनते हैं। फिर एसे नपुंसकोंकी दुर्दशा क्यों न हो। यह है उनकी अपने देशवासियोंकी गिरावटकी समीक्षा और देशमें वर्तमान राजनैतिक ढाँचेपर टीका तथा अत्याचारके विरुद्ध आह्वान।

इस देशकी मिट्टी इसके रङ्गीले मौसम तथा प्राकृतिक छटाने गुरु नानकको प्रकृतिका महान् चितेरा बना दिया है। इन्होंने मनुष्य मात्रके एक-साथ बैठने तथा एक-दूसरेके काम आनेका जो उपदेश दिया है वह इसी धर्मका सुधार करनेकी ओर एक संकेत है। इन्होंने हँसते-खेलते खाते-पीते कर्तव्य-निष्ठ बनकर परमात्माकी उपासनाका मार्ग बताया है।

गुरु नानककी अधिकतर कविता गीति-रूपमें है। इनकी कवितामें सब रस मौजूद हैं। उपयुक्त शब्दोंका चयन वातावरण तथा अलङ्कार कविताके ऐसे चकाचौंध मोती हैं जिन्हें इन्होंने बड़ी सुघड़ता और कौशलके साथ अपने गीतोंमें जड़ा है।

दूसरे गुरु अंगदेव (ई० सन् १५०४–१५५२) की बहुत थोड़ी रचनाएँ मिलती हैं। इन्होंने सिर्फ श्लोक लिखे हैं। इनकी कविताका एक ही विषय है कि सेवकको गुरुके साथ कैसे प्रीति निभानी चाहिए। आपकी कविता सरल है—आडम्बरसे कोसों दूर।

गुरु अमरदास (ई० सन् १४७९–१५७४) अपनी कवितामें मनुष्य-मात्रकी एकता तथा गुरु वाणीकी अटल सचाईका उपदेश देते हैं। छूत-छात जात-पाँत सती-प्रथा आदि बुराइयोंके विरुद्ध आपने जोरदार आवाज उठाई है। गुरु नानककी भाँति आपकी कविता भी विविधतासे परिपूर्ण है।

गुरु रामदास (ई० सन् १५३४–१५८१) की वाणीमें सिर्फ प्रेम-भावना है। गुरुके प्रति श्रद्धा और प्रभुका वर्णन आप बड़ी मिठासके साथ करते हैं। इनकी कविताके शब्द साधारणतः लम्बे होते हैं किन्तु उनमें एक लय होती है जो हृदयको मुग्ध कर देती है। गुरु रामदास भक्तिके कवि हैं। ये मनुष्य-मात्रको परमात्माके सङ्ग की लगनकी प्रेरणा देते हैं।

गुरु अर्जुनदेव (ई० सन् १५६३–१६०६) की वाणीका संग्रह सारे गुरुओंसे अधिक है। इनकी कविताकी भाषा विषय लय ताल आदिमें विविधता पाई जाती है। आपकी भाषामें पञ्जाबके सभी प्रदेशोंका प्रभाव स्पष्ट रूपसे दृष्टिगोचर होता है। इनकी भाषामें संस्कृतके अलावा फ़ारसी अरबी सिन्धी तथा राजस्थानी शब्दोंकी भरमार है। जहाँ गुरु नानकदेवने वर्णनमें संयमसे काम लिया है वहाँ आपकी कवितामें विस्तार बहुत है। ज्ञान और प्रभुके विषयपर ही आपने अपने काव्यकी आधार-शिला रखी है।

भाई गुरदास (ई० सन् १५५८–१६३७) चौथे गुरु रामदासके भतीजे थे। संस्कृत फ़ारसी हिन्दीके आप प्रकाण्ड पण्डित थे। गुरु अर्जुनदेवने जब गुरु-ग्रन्थ साहबका संग्रह किया तो उसके लिखनेका भार आप पर सौंपा। आपने पञ्जाबीमें उनतालीस वार * रचकर पञ्जाबी भाषा तथा काव्यके विकासमें अपूर्व योगदान दिया है। अपने गुरु और शिष्योंकी प्रीति सिख धर्मकी महिमा सेवा तथा विनम्रताके ऊपर लिखा है। आपकी कवितामें भिन्न-भिन्न धर्मोंका पुराण सम्बन्धी और प्रकृतिका ज्ञान यत्र-तत्र बिखरा पड़ा है। कवितामें बौद्धिकताके चमत्कार अधिक हैं भाव-प्रधानता कम है। इनके वर्णनमें संयम है।

---

* एक छन्द जिसमें वीर-गाथाएँ लिखी जाती हैं।

गुरु गोबिन्दसिंहने (ई सन् १६६६–१७०८) पञ्जाबीमें बहुत कम रचना की है। सिर्फ चण्डी दी वार तथा कुछ श्लोक उनके पञ्जाबी भाषामें लिखे मिलते हैं। बाकी सारा साहित्य ब्रजभाषा तथा प्राचीन हिन्दीमें है जिसमें फारसीका रङ्ग भी मिला हुआ है।

चण्डी दी वार एक वीररस प्रधान काव्य है। इसमें दुर्गादेवी और दैत्योंके युद्धकी कथा है। यह एक प्रभावशाली रचना है जिसे पढ़कर खूनमें एक उबाल आ जाता है और ऐसा अनुभव होने लगता है मानो पढ़नेवाला स्वयं युद्ध क्षेत्रमें खड़ा सब देख रहा हो।

## गद्यका जन्म

पञ्जाबीमें कविताके विकासके साथ-साथ गद्यका भी जन्म हुआ। प्रारम्भिक कालमें महापुरुषोंकी जन्म-कथाएँ, गोष्ठियाँ तथा धार्मिक पुस्तकोंकी टीकाएँ लिखी गईं। गुरु नानककी पहली जन्म-साखी (कथा) भाई बाले ने जो गुरु नानकका निजी सेवक था दूसरे सिख गुरु अंगददेवसे लिखवाई। इस साखीके कई छपे ग्रन्थ संस्करण मिलते हैं। पर इसकी भाषा आजकी भाषाके इतनी निकट है कि इसके प्राचीन होनेमें सन्देह उत्पन्न होता है। सम्भव है कि लगभग तीन सौ वर्ष प्राचीन भाई बालेकी जन्म-साखीमें किसी मठाल सिख ने मिलावट कर दी हो। इसके लिख जानेकी तिथि सम्वत् १५९७ वैसाख सुदी पञ्चमी है।

जन्म-साखीका एक संस्करण विलायत वाली जन्म-साखी कहलाता है। यह कालब्रुक साहब ने ईस्ट इण्डिया कम्पनीको भेंट की थी। इसके कुछ शब्दोंको छोड़कर बाकी सारी कथायें भी भाई बालेकी जन्म-साखीके साथ मेल खाती हैं। इस विलायती संस्करणके इन शब्दोंसे "बोलो भाईजी गुरुजीकी फतह होई" यह सिद्ध होता है कि यह संस्करण गुरु गोबिन्दसिंहके समयकी किसी प्राचीन पाण्डुलिपिसे नकल करके तैयार किया गया होगा क्योंकि "वाह गुरुजीकी फतह" गुरु गोबिन्दसिंहके समय ही प्रचलित था। इस जन्म-साखी में संयमपूर्ण नियम और सरलता-भरा वर्णन एक अनूठा रस पैदा करता है।

जन्म-साखियों (कथाओं) के साथ-साथ गुरु नानककी भिन्न-भिन्न स्थानों पर हुई गोष्ठियाँ भी सेवकों द्वारा लिखी गई मिलती हैं। इन गोष्ठियोंकी भाषा खिचड़ी भाषा है। इनके लेखकोंको व्याकरणका ज्ञान नहीं है। पर हाजरनामा पारसिंह और बाबालालकी मानी हुई भाषा रहस्यमय विचार और नपतुला वर्णनके अद्वितीय उदाहरण हैं।

## सूफी तथा भक्ति-भावकी कविता

सूफी मार्ग सूफी मतके सम्बन्धमें हम बता आए हैं कि इस मतका जन्म भारतमें मुसलमानोंके आगमनके साथ-साथ हुआ। प्रारम्भमें यह मत सिर्फ इस्लामके प्रचार तक सीमित था। पञ्जाबी भाषामें इस मतके पहले कवि शेख फरीद थे। आगे चलकर जब इस्लाम और हिन्दू धर्मका परस्पर मेल बढ़ा तो यहांके रीति-रिवाज तथा धर्मोंका सूफी फकीरों पर प्रभाव पड़ना स्वाभाविक था। बौद्ध धर्म वेदान्त और सिख दर्शन सूफी मतपर गहरा प्रभाव डाला। इस मतके विकासकी यह दूसरी सीढ़ी थी। न केवल सूफी कवियोंके विचारोंमें एक क्रान्तिकारी परिवर्तन आया वरन् उनके समूचे काव्यमें एक स्वदेशी रंग आ गया। सूफी कवियोंका काव्य निजी अनुभवों पीड़ाओंसे उत्प्रेरित था।

शाह हुसैन (ई.सन् १५१८–१५९९) लाहौरके रहनेवाले थे। ये प्रसिद्ध करामाती फकीर थे। एक किम्वदन्ती है कि इनकी मित्रता एक हिन्दू लड़के माधोलालके साथ हो गई थी। इश्क भी हद तक पहुँच गई थी। इसलिए इनका नाम माधोलाल हुसैन प्रसिद्ध हुआ। ये अकबर और गुरु अर्जुनदेवसे भी मिले थे। संगीत और नृत्यका इन्हें बेहद शौक था। लाहौरके शालीमार बागके पास इनकी मजार है।

शाह हुसैन सूफी विचार-धाराके प्रथम कवि थे। इनकी "काफियां"* प्रसिद्ध हैं। इनकी कविताके विषय हैं–विछोह प्रीति तथा वैराग्य। जो संगीत और माधुर्य इनकी कवितामें है वह पञ्जाबके अन्य किसी सूफी कविकी कवितामें नहीं मिलता।

फरीद जहाँ अपने धर्मके कट्टर अनुयायी थे वहाँ शाह हुसैन अद्वैतवादी सूफी थे। इसीलिए इनकी कविता संकीर्णताकी परिधिके बाहर है। किसी भी धार्मिक बन्धनकी कैदमें ये नहीं हैं।

सुल्तान बाहू (ई सन् १६२९–१६९०) मनुष्य और परमात्माकी एकरूपता के व्यक्त करनेमें कमाल किया है। इनकी कवितामें शाह हुसैन जैसी पीड़ा नहीं है वरन् सादा और जोरदार वर्णन है। भाषा केन्द्रीय पञ्जाबी है पर फारसीके प्रभावने उसे और भी शक्तिशाली बना दिया है। सुल्तान बाहूने स्वर्ग-नरक विद्या-बुद्धि तथा हरेक प्रकारके धार्मिक बन्धनोंके प्रति उदासीनता प्रकट की है। अपने भीतर देखनेकी प्रेरणा दी है।

शाह शरफ (ई सन् १७२४) ने अपने आपको मारकर, इच्छाएं कुचलकर प्रेम-प्याला पीनेका उपदेश दिया है। इनकी वर्णन-शैली सीधी-सादी और भाषा ठेठ है।

---

* एक छन्द।

भक्ति-मार्ग मुसलमान सूफी कवियोंके अलावा इस समय अनेक हिन्दू कवियोंने भी निर्गुण-सगुण और राम-नामरूपी भक्ति-रसको पञ्जाबी कवितामें व्यक्त किया। इन कवियोंने राम-कृष्ण-लीला, वेदान्त, जीवनकी अस्थिरता और भक्ति द्वारा जीवनको सार्थक बनानेकी भावनाको गहराईके साथ व्यक्त किया है। इनकी नीतिमय कविता मीठी शब्दावली व केन्द्रीय भाषा लिए हुए है। इस कवितापर गुरु नानक, मीराबाई और शाह हुसैनके प्रभावकी छाप स्पष्ट दिखाई पड़ती है।

भक्ति मार्गके प्रसिद्ध भक्त-कवि काहना गुरु अर्जुनदेवके समकालीन थे। इन्होंने सिख और सूफी कवियोंकी भावनाओं, संकेत तथा शब्दावलीको अद्वैत वेदान्तके प्रचारके लिए अपनी कवितामें ढाला।

इनके अलावा शाहजहाँके समकालीन अलीराम और बाबा सुन्दर भी इस धाराके अच्छे कवि थे। बाबा सुन्दरकी 'सद रामकली' गुरु-ग्रन्थ साहबमें संगृहीत है। इस धाराके कवियोंकी कुछ व्यंग्यात्मक रचनाएँ भी मिलती हैं। यह कविता मस्ती और फक्कड़पनकी कविता है जिसे लोगोंने साधु-भाषा समझकर कण्ठस्थ कर लिया था।

कवि सुथरा शाह सिखोंके सातवें गुरु हरिगोविन्दके समकालीन तथा सेवक थे। सुथरा शाहका सम्प्रदाय भी अब तक चला आ रहा है। इनकी कविताका उद्देश्य नैतिक तथा धार्मिक शिक्षा देना था।

वलहन दूसरे व्यंग्यात्मक कवि थे। ये सुथरा शाहके समकालीन थे। इनकी कविताका विषय संसारकी नश्वरता, वैराग्य, जप-तप आदि है। इनके व्यंग्यसे भरे वर्णन पढ़कर मन प्रसन्न हो उठता है।

## रोमान्टिक कविता

इस समय पञ्जाबमें मनुष्यके सांसारिक प्रेमको लेकर कविताकी रचना आरम्भ हुई। इसकी प्रेरणा पञ्जाबकी वे प्रणय-गाथाएँ थीं जो पञ्जाबकी प्रेम-भीनी आत्मापर छाई हुई थीं। सर्वप्रथम इस कविताका रङ्ग घरेलू तथा यथार्थवादी था पर धीरे-धीरे इसपर फारसी उपमाओं और शब्दोंका रङ्ग चढ़ता गया। रोमान्टिक साहित्य धार्मिक साहित्यके बाद सबसे अधिक रचा गया। पञ्जाबके प्राकृतिक तथा रङ्गीन वातावरणने इसे प्रेरणा दी। प्रकृति और मानव प्रेमकी गाथाओंके समन्वयसे यह साहित्य और अधिक चमक उठा।

'हीर रांझा', 'सस्सी पुन्नूं' और 'मिरजा साहबां' की महान प्रेम गाथाओंको लेकर ही इस समयके रोमान्टिक साहित्यकी रचना हुई।

'हीर रांझा' की प्रणय-गाथाको कविताके सूत्रमें बाँधने वाला सबसे पहला कवि दामोदर था। 'हीर रांझा' की कहानी संक्षेपमें इस प्रकार है —

रांझा तख्त हजारेके खाते-पीते परिवारमें सबसे छोटा लड़का था। वह बड़े लाड़-प्यारसे पला था। जब पिताकी मृत्यु हो गई तो भाइयों और भाभियोंने उसके साथ दुर्व्यवहार करना शुरू कर दिया। वह रूठकर घरसे निकल गया। झंगसियालके एक सरदार चूचककी बेटी हीरसे उसकी चिनाब दरियाको पार करते समय घाट बीच झगड़ेमें मुलाकात हुई। हीरका अनुपम सौन्दर्य देखते ही रांझा उसपर आसक्त हो गया। रांझा भी कोई कम सुन्दर नहीं था। हीर भी उसे देखते ही निहाल हो गई। हीरके पिता चूचकको अपने ढोर चरानेके लिए एक चरवाहेकी जरूरत थी। पितासे कहकर हीरने रांझाको अपने घर पर नौकर रखवा दिया।

धीरे-धीरे दोनोंका प्रेम बढ़ा। हीर जंगलमें जाकर रांझासे मिलती। हीरके चाचा कैदोने दोनोंका पीछा किया। उनके प्यारका रहस्य सारे गाँवके आगे प्रकट कर दिया। परिणाम स्वरूप हीरको रंगपुरके सैद सरदार विवाह कर ले गए। रांझा जोगीका वेष बनाकर रंगपुर गया। हीरकी ननद सहितीकी सहायतासे दोनों प्रेमी भाग गए। पीछा करनेपर पकड़े गए और काजीके सामने पेश किए गए। काजीने रांझा जोगीके कुछ चमत्कारोंसे भयभीत होकर हीर उसे ही सौंप दी।

दामोदर अकबरका समकालीन और झंगके इलाकेका रहने वाला था। इसकी भाषामें स्थानीय रंग खूब उभरा है। वह गाँवका साधारण दुकानदार या पटवारी था। उसके इस काव्यमें हीर रांझा चूचक कैदो काजी सहती आदिका चरित्र-चित्रण बड़ा सुन्दर हुआ है। समूचे काव्यमें नाटकीय रंग है। सिख विचारधाराका प्रभाव भी दामोदरने ग्रहण किया है और उसके काव्यमें उस समयकी संस्कृतिका सजीव-चित्र मिलता है। हिन्दू-मुसलमानोंके सामाजिक रीति-रिवाजोंमें बड़ी समानता दिखाई पड़ती है। हीरके विवाहके समय एक ब्राह्मण भी रस्म अदा करता है और काजी निकाह भी पढ़वाता है। सगाई करनेके लिए ब्राह्मण तथा मुसलमान दोनों मिलकर जाते हैं।

दामोदरके समकालीन कवि पीलूने मिर्जा साहिबां की प्रणय-गाथाको कविताका रूप दिया है। वर्णन साधारण है किन्तु कथाकी मार्मिकता करुणिक मन-भाते स्वर, भावनाओंकी बाढ़ पीलूके इस काव्यको ऊँचा उठानेमें सहायता देती है। पीलूके काव्यका पंजाबी कवितामें एक विशेष स्थान है।

मिर्जा-साहिबां की कथा इस प्रकार है—"मिर्जा खरल मरीद खिमाणे दानाबादका रहनेवाला था। साहिबां झंगसियालके खीवे खानकी (मिर्जाके मामाकी) बेटी थी। मिर्जाके बापकी मृत्यु हो जानेपर माँ उसे अपने मायके ले गई। मस्जिदमें पढ़नेके लिए यह जाने लगा। साहिबां भी वहीं पढ़ती थी। दोनोंमें प्रेमका अंकुर फूटा। पता चलनेपर मिर्जाको मामाके घरसे निकलना पड़ा और उधर साहिबांके विवाहकी तैयारी शुरू की गई। साहिबांने विवाहसे कुछ दिन पूर्व करमू ब्राह्मणके हाथ मिर्जाको संदेसा भेजा कि मुझे भगाकर ले जा। मिर्जा विवाह वाले

दिन अपनी घोड़ीपर सवार होकर आया और साहबांको भगा ले गया। पर आगे भावीको कुछ और ही मंजूर था। साहबांके भाइयोंने पीछा किया। मिर्जा एक पेड़के नीचे आराम कर रहा था। शत्रुको सिरपर आया देखकर साहबां घबरा गई। उसन सोचा कि मिर्जा आँख खुलतेही उसके भाइयोंके साथ भिड़ जायगा और उन्हें मार डालेगा। साहबांने अपने भाइयोंकी जान बचानेके लिए मिर्जाके तीरोंका तरकश पेड़ पर टांग दिया। इस तरह मिर्जा निहत्था मारा गया। किम्वदन्ती है कि अपन प्रेमीकी मृत्युके पश्चात् साहबांने भी आत्म-हत्या कर ली।

पीलून मिर्जा साहबां में प्रम कुछ अनोखे ढंगसे पेश किया है। इसकी कथा अस्वाभाविक लगती है। एक प्रेमिका अपन प्रेमीको स्वयं ही मौतके मुंहमें धकेल देती है। प्रेमीसे भाई उसे प्रिय है और फिर मिर्जाकी मृत्युके पश्चात् एक दार्शनिककी भांति कहती है —"मिर्जे बड़-बड़ पीर-पैगम्बर मर गए, तू किसका जामा है।" कथाकी अस्वाभाविकतासे स्पष्ट है कि कविको मानव-चरित्रका अल्प ज्ञान है। वह मनुष्यको भावीके खिलौनेके रूपमें पेश करता है।

दामोदर और पीलूके अलावा इस दौरके दो और रोमान्टिक कवि हुए हैं—हाफिज बरखुरदार और अहमद। दोनों कवियोंने पञ्जाबकी वह प्रचलित प्रेम-गाथाको छन्दोंमें बाँधा है। बरखुरदारने सस्सी पुन्नूं मिर्जा साहबां और यूसफ जुलैखां के किस्से लिखे और अहमदने 'हीर रांझा' की कहानीको बैत छन्दमें वर्णनात्मक शैलीमें लिखकर एक नया प्रयोग किया है। अहमदके लगभग सवा सौ साल बाद वारिस शाहन इसी 'बैत' छन्दमें अपने महान काव्य "हीर" की रचना करके अमर कीर्ति अर्जित की।

## उत्तरार्द्ध मुगल-काल—पद्य (ई सन् १७००–१८०० तक)

औरङ्गजेबकी मृत्युके पश्चात् मुगल साम्राज्य काफी कमजोर पड़ गया। मराठों और सिखोंने अपनी शक्ति बढ़ा ली। अहमदशाह अब्दालीके आक्रमणोंने अनुभवीन सारे देशमें तहलका मचा दिया था। जो शान्तिपूर्ण वातावरण पहले पाँच सिख गुरुओंके साहित्य-निर्माणके लिए मिला था वह खत्म हो चुका था। इसलिए सिख साहित्यका विकास रुक गया। राजनैतिक संघर्षने सिख सम्प्रदायका ध्यान साहित्य-निर्माणकी ओर नहीं जाने दिया। पर सूफी कवि साहित्यके निर्माणमें जुटे ही रहे। इस समयका अधिकतर साहित्य रोमान्टिक साहित्य है।

इस कालके प्रसिद्ध सूफी कवि बुल्लेशाह (ई सन् १६८०–१७५७) अलीहैदर (ई सन् १६९०–१७८५) और वजीद हुए हैं। बुल्लेशाह शाह हुसैनकी भांति भक्तिवादी सूफी थे। इन्होंने परमात्मा और तथा आत्माकी एकताके गीत गाए हैं। बुल्लेशाहकी धारणा थी कि परमात्माकी प्राप्तिका एकमात्र मार्ग प्रम है। मनुष्य परमात्मासे भयभीत न हो। उसे अपना प्रियतम समझकर कुर्बान हो जाए।

तप करे, आत्मकी प्राप्ति करे और मर्त्य में मूलता रहे। हृदयको एसा स्वच्छ बना ले कि उसमें बड़ा बृष्टिमात्र हाल रूप अथवा स्वयं ही ब्रह्म-रूप हो जाए।

कभी ईश्वर और धर्मधर्ममें सूफी मतके आधारभूत सिद्धान्तोंकी समानताके अतिरिक्त भिन्नता यह है कि कभी ईश्वर मर्मज्ञ कवि हैं और धर्म व इनके व्यंग्यात्मक वस्तुसे अपनी बात कहते हैं। इन सूफी कवियोंके पश्चात् रोमान्टिक कविताका दूसरा दौर प्रारम्भ हुआ। मुकबलन हीर-राँझा का किस्सा बैत छन्दमें लिखा। यह अच्छा था। मुकबलके दर्शनम आदर्श आकर्षण तथा नाटकीयता है। उसने कहानी पर जोर दिया है चरित्र-चित्रण पर नहीं। कठिन पञ्जाबी मुहावरों तथा लोकोक्तियोंको बड़ी कारीगरीसे कविताम प्रयोग किया है। हीर-राँझा का किस्सा लिखनसे पूर्व मुकबलन हुआरत मुहम्मदके नातियों हसन हुसैनके कर्बलाके मैदानमें हुए बलिदान सम्बन्धी एक "जंग नामा" भी लिखा था।

इस रोमान्टिक दौरके दूसरे कवि वारसशाह (ई. सन् १७३०—१७९ ) ने पञ्जाबी कविताको एक नई दिशा प्रदान की। वारसका जन्म शेखूपुराके जण्डियाला शेरखाँ ( पश्चिमी पञ्जाब ) में हुआ था। इन्होंने काफी बहुत शिक्षा मस्जिदमें हासिल की। कुछ अर्सेतक कसूर-शहरमें रहे। कसूरमें मातापिताके साथ रहकर 'कसूर' आ गए और उस्ताद गुलाम मुर्तजा मखदूमके मुरीद बन गए। यहाँ आपने कुरान शरीफकी तालीम हासिल की।

किम्वदन्ती है कि बुल्लेशाह व वारसशाह सहपाठी थे। कसूरसे वारसशाह 'पाकपटन' चले गए। कुछ दिन यहाँ रहकर वे उदू साहिब आकर रहने लगे। अब तक वारसशाह काफी अनुभवी हो चुके थे। यहाँ उन्हें एक नया अनुभव हुआ। वारसशाह एक हिन्दू स्त्री भागभरीसे प्रेम करने लगे थे किन्तु उन्हें निराशाका ही मुँह देखना पड़ा। भागभरीके भाइयोंने वारसशाहको बुरी तरह पीटकर वहाँसे भगा दिया। वे फिर मलकाहाँसी जिलेके मलका हांस स्थानपर आकर रहने लगे। यहाँ वारसशाहने अपने असफल प्रेमकी याद निराशामें डूबकर हीर महाकाव्यकी रचना की।

इनके पूर्व हीर-राँझा की प्रणय-गाथाको पञ्जाबीमें तीन बार लिखा जा चुका था। वारसशाहने कथा-वस्तु तो वही पुरानी ली, परन्तु इन्होंने उसमें प्राण फूँककर उसे नया रङ्ग दे दिया। नाटकीयता कथाका विस्तार और चरित्र चित्रणकी खूबियोंने इस महाकाव्यको पूर्व-रचित काव्योंसे श्रेष्ठ बना दिया। यह एक ऐसा दुःखान्त महाकाव्य था जिसमें वारसशाहने अपनी सारी पीड़ा उँडेल दी। मनुष्यके मनके भावोंका चित्रण करनेमें वे बेजोड़ थे। प्रत्येक कविने रोम रोमसे रचना की थी।

वारसशाहका पूर्व कवियोंका कथा-वर्णन कुछ अस्वाभाविक बहुत है। उन्होंने राझाको तो सौन्दर्यकी प्रतिमाके रूपमें उपस्थित किया है परन्तु हीरका

अमहाल् बहादुर तथा पौरुषकी साक्षात् मूर्तिके रूपमें चित्रित किया है। वारिसशाहके कथा-सूत्रमें ऐसी कोई अस्वाभाविकता नहीं है।

वारिसशाहने अपने इस महाकाव्यमें पञ्जाबकी संस्कृतिका जीता-जागता चित्र खींचा है। रीति-रिवाज प्रकृतिकी छटा और खुले स्वभाववाले पञ्जाबियोंका चित्रण करनेमें इन्हें अभूतपूर्व सफलता मिली है। वारिसशाहको सर्वप्रियता देनेवाली चीज है उनकी हृदय मर्मज्ञता। य स्वयं ही अपने पात्रोंके रूपमें उपस्थित हैं। इसका रहस्य यह है कि इन्हें जीवनका गहरा अनुभव था। इन्होंने बहुत दुनिया देखी थी। हरेक घाटका पानी पी रखा था। मनुष्यके मर्म और समाजकी इनमें अपार क्षमता थी। भावोंके य उस्ताद थ।

वारिसशाहकी कविताकी दूसरी विशेषता भाषाका प्रवाह है। वे बातको ऐसे कह जाते हैं कि जैसे य कविता बना नहीं रहे हों वरन् स्वयं उनके अंतरसे काव्य-स्रोत फूट पड़ा है। इनकी इस खूबीके पीछे भाषापर पूर्ण अधिकार और विचारोंकी सुलझी हुई तस्वीर है। इनकी कविताका स्रोत पहाड़के झरनेकी भाँति बहता चला जाता है।

तीसरी खूबी वारिसशाह द्वारा पञ्जाबकी संस्कृतिका चित्रण करना है। गाँवोंके जीते-जागते चित्र आँखोंके सम्मुख नाच उठते हैं। गड़रियों भाई-भौजाइयोंके रिश्ते जीरके, तमाम गाँवोंका रङ्ग मस्जिदोंके दृश्य योगियोंकी अलिमी सूफियोंके चिन्तन (सब हस्तियोंका तिरस्कार करती भावना) धार्मिकोंके लड़ाई-झगड़े ईर्ष्या द्वेष आदिका सर्वाङ्ग चित्रण वारिसशाहके काव्यमें मिलता है।

चौथी खूबी अलङ्कारोंका प्रयोग है। अलङ्कारोंसे वारिसशाहकी कविता बोझिल नहीं है। वे अलङ्कारोंका स्वाभाविक ढङ्गसे प्रयोग करते हैं।

वारिसशाहके काव्यका एक पहलू और भी है कि उन्होंने उस समयके समाजकी बुराइयोंका वर्णन ही नहीं किया बल्कि उसमें सुधार करनेके कई सुझाव भी दिए हैं। समाजका आवश्यक अङ्ग स्त्री है। वारिसशाहने हीरको सूझ-बूझ चतुराई और वीरताकी देवी बना दिया है। उन्होंने सामाजिक व्यक्तियोंको एक नुस्खा बताया है कि जिसका मद किसीके आगे नहीं तोड़ना चाहिए।

वारिसशाहके महाकाव्य 'हीर' की कहानी वास्तवमें सारे पञ्जाबके रीति रिवाज और सामर्थ्य व्यक्तियोंके विरुद्ध योद्धा मिलनेके हर प्रेमियोंकी महान् गाथा है।

वारिसशाह पञ्जाबके अमर कवि हैं। आज भी पश्चिमी और पूर्वी पञ्जाबके गाँव-गाँवमें वारिसशाह-रचित 'हीर' लाखोंकी जबानपर है।

हीर' की कथाको कवितामें बाँधनेवाले इनसे पहले एक और कवि दामोदर भी हुए हैं। इनकी रचनामें मौलिकता कम है और लगता है कि हीर-राँझा की सुनी-सुनाई कहानी सिर्फ पूर्व कविसे कह दी गई है।

सूफी तथा रोमान्टिक कविताके इस भण्डारके साथ-साथ उस जमानेकी पञ्जाब-मुसलमान वीररसकी कविताको फिरसे जन्म दिया, पर इस दौरकी अधिक कविता

नहीं मिलती। नजाबत द्वारा रचित 'नादरशाह दी वार' बहुत प्रसिद्ध है। नजाबत मटीला हरनी जिला शाहपुर (पश्चिमी पंजाब) के निवासी थे। सब कलकी 'नादर शाह दी वार'को (जरनल ऑफ दी पंजाब हिस्टॉरिकल सोसाइटी भाग १) में रायन मसरोंसे राय बहादुर हरिकृष्ण कौलने मासोंसे सुनकर छपवाई थी।

यह वार नादर शाहके आक्रमणके कोई आधी सदी पश्चात् लिखी गई थी। इसमें भारतीयोंके देश-प्रेमको उभारा गया है और नादरशाह तथा ईरानी सभ्यताकी निन्दा की गई है। यह वार ऐतिहासिक दृष्टिसे काफी महत्त्व रखती है। इसमें नादर शाहके आक्रमणको बड़े ब्यौरोंके साथ चित्रित किया गया है।

## उत्तरार्द्ध मुगल-काल—गद्य

इस समय पंजाबी गद्यका भी विकास हुआ उसका विषय वही पुराना रहा। साखियाँ (कथाएँ) धर्मोपदेशकों से अति-सरल गद्य शैलीमें लिखी जाती रहीं। गद्यके विकासमें सबसे अधिक काम भाई मनीसिंहने किया। वे स्वर्ण मन्दिर अमृतसरके ग्रन्थी (पुरोहित) थे और गुरु गोविन्दसिंहके हजूरी सिख रह चुके थे। सिख धर्म और पंजाबी भाषाके अतिरिक्त इन्हें अन्य धर्मों तथा विशेषकर संस्कृत फारसी और ब्रजभाषा पर अपूर्व अधिकार था। इसीलिए इनकी गद्य-शैलीमें विद्वानोंकी-सी प्रौढ़ता है। इनका प्रसिद्ध ग्रन्थ 'सिक्खां दी भगत माल' है जो उस समयके गद्य-साहित्यका उत्कृष्ट नमूना है। इसमें प्रसिद्ध सिक्खोंकी जीवनियाँ संगृहीत हैं। हरेक जीवनीके साथ गुरु-ग्रन्थ साहबके किसी श्लोककी व्याख्या भी की गई है। पंजाबी भाषा और साहित्यके आलोचकोंका मत है कि भाई मनीसिंह पंजाबी गद्यके जन्मदाता हैं। भाई मनीसिंहकी भाँति पंजाबी गद्यको समृद्धिशाली बनानेवालोंमें एक अड्डन शाह हुए हैं। इनका प्रसिद्ध ग्रन्थ 'पारसभाग' है जिसमें साधु-महात्माओंकी साखियाँ सीधी सरल भाषामें लिखी हुई मिलती हैं।

इस समयके गुमनाम गद्य-लेखकों द्वारा लिखी गई हजरत मुहम्मद साहब और रविदासकी जीवनियाँ भी मिलती हैं। पर इनकी भाषा इतनी खिचड़ी है कि केन्द्रीय पंजाबके लोगोंसे बहुत दूर चली गई है।

## सिख राज्य-काल (सन् १८००—१८५० तक)

महाराजा रणजीत सिंहका राज्य सारे पंजाबियोंका एक साझा राज्य था। आठ-दस सौ वर्ष तक भारत विदेशी आक्रमणोंके नीचे पड़ा कराहता रहा। अब उसने एक सन्तोषकी साँस ली थी। प्रदेशमें शान्ति स्थापित हो गई। लाहौर एक बार फिर राजधानी बना। और लाहौरकी भाषा सब जगह प्रचलित होने लगी। यही भाषा उस समय के साहित्य की भाषा कहलाई। महाराजा रणजीत सिंह स्वयं ही कम पढ़े-लिखे थे किन्तु उनमें राजनैतिक चतुराई तथा सूझ

वृत्तके साथ कलाकारोंके परस्पर-मिलनकी अद्भुत क्षमता थी। लेखकों-कवियोंका वे बहुत सम्मान करते थे। उन्हें जागीरें और पुरस्कार देते थे। यद्यपि महाराजा रणजीतसिंहके दरबारकी भाषा फारसी थी फिर भी उनके पंजाबी भाषाके प्रति प्रेम प्रदेशके हरेक भागमें कवि और लेखक पैदा किए। पंजाबीको एक ठोस रूप मिलना शुरू हुआ। इस समय अधिकतर रोमांटिक कविता रची गई।

महाराज रणजीतसिंहके दरबारमें विदेशी कला भी थी। महाराजा अपने जमानेकी फिजा भी नई चीजको ग्रहण करना जानते थे। अपनी सेनाको आधुनिक साधनोंसे सज्जित करनेके लिए उन्होंने फ्रांसीसी अफसर नौकर रखे थे।

सिख राज्य-कालके सबसे अधिक प्रसिद्ध तथा प्रतिनिधि कवि हाशम थे। हाशम ११६१ हिजरीमें पैदा हुए थे और १२१० में उनकी मृत्यु हुई। एक किम्वदन्ती है कि महाराज रणजीतसिंहके पिता सरदार महासिंहकी स्तुतिमें लिखी एक कविता सुनानेपर रणजीतसिंह उनपर बहुत खुश हुए। धीरे-धीरे राज दरबारमें रुतबा बढ़ता गया और हाशम महाराज रणजीतसिंहके निकट राज-कवियोंमें हो गए। उन्हें जागीर दी गई। हाशमकी सन्तानें १९४७ तक सिख राजकी ओरसे मिली जागीरपर ही गुजर करती रही हैं।

हाशम जगदेव कलां (जिला अमृतसर) के निवासी थे। हाशमने शीरीं-फरहाद लैला मजनूं सोहनी-महींवाल सस्सी-पुन्नूं दोहड़े तथा बारह माह आदि ग्रन्थोंकी रचना की। इनकी अन्तिम तीन रचनाओंमें भावुकता सरल वर्णन विस्तारसे संकोच भावोंकी सादगी आदि गुण पाए जाते हैं।

सस्सी-पुन्नूं की कहानी इस प्रकार है --

सस्सी आदम बादशाहके महलोंमें पैदा होती है। उसके जन्मके समय ही ज्योतिषी बता देते हैं कि यह लड़की जवानीमें प्रेमके पीछे मर जाएगी। आदम अपनी बदनामी और मानका ख्याल करते हुए सस्सीको सन्दूकमें बन्द करके नदीमें प्रवाहित कर देते हैं। वह सन्दूक अत्ता धोबीके हाथ पड़ जाता है, वह सस्सीका पालन करता है। उसके जवान हो जानेपर अत्ता उसके विवाहकी बात पक्की करना चाहता है पर सस्सी मानती नहीं। धोबी आदम बादशाहके पास जाकर शिकायत करता है। सस्सीको आदमके दरबारमें पेश किया जाता है। बचपनका तावीज दिखाकर सस्सी बादशाहको संकेत करती है कि वह उसकी ही बेटी है। उन दिनों किसी मूर्तिकारने एक सौदागरके बागमें बलोच शहजादे पुन्नूंका बुत बनाकर खड़ा किया था। उसे देखते ही सस्सी मुग्ध हो जाती है। एक बार बलोचोंका कोई काफिला उधर आता है। सस्सी उन्हें कैद करवा देती है। एक ही शर्तपर छोड़नेके लिए तैयार होती है कि वे उसे पुन्नूंसे मिला दें। अन्तमें पुन्नूं आता है। पुन्नूं जब सस्सीके सौन्दर्यको देखता है तो उसपर वह भी मुग्ध हो जाता है। दोनों प्रेमी एक साथ रहने लगते हैं। पर जब बलोचोंको

डायरी महाराजा रणजीतसिंह भी इसी समय लिखी गई जिसकी भाषा आजकी पञ्जाबी भाषाके बहुत निकट है। अंग्रेजोंके पञ्जाबमें पैर जमनेके पश्चात् ई. सन् १८५४ में लुधियाना-मिशनने पञ्जाबी कोश भी तैयार किया। इसी समय अकबर-नामा और अदले-अकबरी के भी पञ्जाबी अनुवाद प्रकाशित हुए।

## अंग्रेजी राज्य-काल (सन् १८६०–१९२० तक)

पञ्जाब भारतका सबसे अधिक शक्तिशाली राज्य था। सारे भारतपर अपना पैर जमा लेनेके बाद अंग्रेजोंने इसपर अधिकार किया। विदेशी पराधीनताने पञ्जाबको गहरी नींदमें सुला दिया। चारों तरफ निराशाके कारण जीवनमें बार उदासीनता छा गई।

ई सन १८७२ में नामधारी आन्दोलन चला। इसका उद्देश्य सिखोंकी खोई हुई मान-मर्यादा लौटाने तथा देशकी स्वतन्त्रताके लिए एक तड़प पैदा करना था। नामधारियोंने विदेशी सरकार, विदेशी शिक्षा विदेशी वस्त्र तथा प्रत्येक विदेशी वस्तुओंके बहिष्कारका प्रचार किया। नामधारी सिखोंके नेता गुरु राम-सिंहको अंग्रेजों द्वारा बर्मामें निर्वासित किए जानेसे और उनकी दमन नीतिके कारण यह आन्दोलन कुछ दब-सा गया पर भीतर ही भीतर चिनगारी सुलगती रही। उस समयके साहित्यपर इसका कोई विशेष प्रभाव नहीं पड़ा।

अंग्रेज सरकार पञ्जाबमें आते समय अपने साथ यू पी से एसे क्लर्कोंकी एक सेना भी लेती आई थी जिनकी मातृभाषा उर्दू थी। इन उर्दू जाननेवाले क्लर्कोंकी सहायतासे उर्दूको अदालतकी भाषा बना दिया गया। आगे चलकर पञ्जाबमें शिक्षाका माध्यम उर्दूको बना दिया गया ताकि क्लर्कोंकी माँग यहींसे पूरी होती रहे। बंगाली बाबू भी सरकारी दफ्तरोंके लिए मँगाए गए। बंगाली भाई अंग्रेजी भाषाके जानकार थे। इसलिए अंग्रेजोंका काम उनके सिपुर्द किया गया। ये बंगाली बाबू पञ्जाबीको सरकारी भाषा बनानेका विरोध भी करते रहे।

गाँवोंमें किस्सा-कवियोंने पञ्जाबीका प्रचार जारी रखा। इनके पास न तो अंग्रेजी शिक्षा थी और न अधिक ज्ञान। किन्तु इसी समय मिशनके कामोंमें पञ्जाबी भाषाके प्रयत्न एवं सिंह-सभा के आन्दोलनने पञ्जाबी साहित्यमें एक नया मोड़ लाया।

ई सन् १८६० में शिक्षा विभागका कार्यालय लाहौरमें स्थापित किया गया। शिक्षाकी भाषा उर्दू थी मगर लड़कियोंको पञ्जाबीमें शिक्षा देनेकी छूट दी गई थी। इनकी माँगको पूरा करनेके लिए लाला बिहारीलाल पुरी आदिने शिक्षा सम्बन्धी पुस्तकें लिखीं और इस प्रकार नए पञ्जाबी गद्यकी नींव पड़ी। ई सन् १८६४ में लाहौरमें ओरिएण्टल कालेज खोला गया। इसके प्रिन्सिपल डॉ लैटीनर देशी भाषाओंके प्रचारके जबरदस्त हिमायती थे। इस कालेजका उद्देश्य देशी भाषाओंका प्रचार करना था। इस कालेजमें पञ्जाबीको प्रमुखता

की गई और पञ्जाबीके प्रथम प्राध्यापक भाई गुरमुखसिंह नियुक्त किए गए। ईसाई पादरियोंने पञ्जाबमें अपने प्रचारके लिए लुधियानाको अपना केन्द्र बनाया। इन्होंने लुधियानाकी उप-भाषाको प्रचलित करनेका प्रयास किया। ई सन १८४९ में इन्होंने ही सर्वप्रथम गुरमुखी टाईपका भी प्रचलन किया था। ई सन १८८२ में पञ्जाब यूनिवर्सिटीकी स्थापना हुई। इससे अंग्रेजी साहित्यकी जानकारी बढ़ने लगी। साथ ही पञ्जाबीके पठन-पाठनसे एक नया पाठक-वर्ग भी तैयार हो गया। ओरिएण्टल-कालेज-कौंसिलको पञ्जाबी उर्दू हिन्दीकी श्रेष्ठ पुस्तकोंपर पुरस्कार देनेका अधिकार दिया गया। पञ्जाब टेक्स्ट बुक कमेटी ने पञ्जाबीमें विशेषतः पुस्तकोंके अनुवाद प्रारम्भ किए तथा मौलिक रचना ओंको पुरस्कृत किया।

नए पञ्जाबी साहित्यपर अपना प्रभाव डालनेवाला दूसरा आन्दोलन सिंह-सभाका था। भाई गुरमुखसिंह, अतार्सिंह आदिने लाहौरमें खालसा दीवान की नींव रखी। सिंह-सभाओंको संगठित करनेवाली यही एक संस्था थी। पञ्जाबके सभी मुख्य शहरोंमें सिंह-सभाकी शाखाएँ स्थापित की गईं। सिंह-सभाओंका मुख्य उद्देश्य पञ्जाबीका प्रचार करना था। इसीके प्रयत्नोंसे पञ्जाबीका सबसे पहला पत्र गुरमुखी लाहौरसे १८८ में प्रकाशित हुआ। उन्नीसवीं सदीके अन्तमे दूसरे पत्र खालसा ने काफी प्रसिद्धि हासिल की। ई सन् १८९९ मे खालसा समाचार का प्रकाशन प्रारम्भ हुआ। इसके कर्णधार भाई वीरसिंह थ जो प्रभातकालीन सूर्यकी भाँति पञ्जाबी-साहित्य-क्षितिजपर उदय हुए।

सिंह सभाके दूसरे लेखकोंमें मोहनसिंह, पूरणसिंह और चरणसिंह शहीद अधिक मशहूर हैं। पूरणसिंहने लिखनेकी एक नई शैली बनाई। इन्होंने निबन्ध एवं कविताएँ लिखी हैं। खुले घुण्ड खुले मैदान और खुले लेख इनकी पुस्तकें प्रसिद्ध पुस्तकें हैं। चरणसिंह शहीदने पहलीबार पञ्जाबीके हास्यपूर्ण निबन्ध एव कविताएँ लिखीं। य मौजी साहित्यिक पत्रिकाके सम्पादक भी थ।

यहाँपर पञ्जाबीके महान् कवि धनीराम चात्रिकको भी नहीं भुलाया जा सकता। केवल भाई वीरसिंह को ही इनसे ऊँचा पद दिया जाता है। केसर क्यारी नवाँ जहान और चन्दन वाड़ी इनके प्रसिद्ध काव्य संग्रह हैं।

सन १९१९ से लेकर कुछ वर्षतक सिक्खोंकी अंग्रेजी सरकारसे टक्कर चलती रही। इस आन्दोलनको चलानेवाले अकाली थ। उस समय जनतामें एक उत्साहका सञ्चार हुआ। उसका प्रभाव साहित्य रचनापर भी पड़ा। गुरमुखसिंह और हीरासिंह दर्द भी प्रसिद्ध लेखक हैं। मास्टर तारासिंह भी उपन्यास लिखते रहे हैं।

सम्भवतः १९२० के आस-पास कृपासागरने सर वाल्टर स्काटकी लम्बी कविता 'दी लेडी आफ दी लेक' का पञ्जाबीमें अनुवाद किया। कृपासागरके अनुवादोंकी भाषा ठेठ पञ्जाबी है।

साहित्यिक दृष्टिसे इस समयके साहित्यका कोई विशेष महत्व नहीं है। हां इसमें कोई सन्देह नहीं कि लेखकोंने खूब जी भरकर लिखा और उनके हृदयमें अपने साहित्यको बढ़ानेकी उत्कट प्यास थी।

× × ×

[नोट—सन १९२ से आज तकके पञ्जाबी साहित्यका संक्षिप्त परिचय 'कवि-श्री माला पञ्जाबी—अमृता प्रीतम' मे दिया गया है।]

● ● ●

# भाई वीरसिंह

• • •

भाई वीरसिंहका जन्म पाँच दिसम्बर १८७२ ई० में हुआ था। आपके पिता डा० चरणसिंह ब्रजभाषाके कवि थे और नाना पण्डित हजारासिंह संस्कृत तथा फारसीके विद्वान् थे। उनकी धार्मिक ग्रन्थोंकी टीकाएँ बहुत प्रसिद्ध हैं। बचपनसे आपने पिता और नानासे साहित्यिक तथा धार्मिक प्रभाव ग्रहण किया। भाई वीरसिंहने अमृतसरके मिशनरी स्कूलमें दसवीं दर्जे तक शिक्षा हासिल की। थोड़ी बहुत संस्कृत और फारसी उन्होंने अपने नाना ज्ञानी हजारासिंहसे पढ़ी।

भाई वीरसिंहके दादा बाबा कान्हसिंह सिख इतिहासके प्रसिद्ध अन्वेषक दीवान कौड़ामलकी सन्तान थे, जो मीर मन्नूके समय मुल्तानके गवर्नर थे और मुल्तान पर उनके उपलक्ष्यमें उन्हें 'महाराजा बहादुर' का खिताब मिला था। सिख धर्मके प्रति श्रद्धा और मुसीबतोंके समय सिखोंकी हर प्रकारसे सहायता करनेके कारण सिख इतिहासमें इस महापुरुषको 'दीवान मिट्ठा मल' के नामसे प्रेम और सम्मान दिया जाता रहा है।

बचपनसे ही भाई साहब स्वतन्त्रता-प्रिय थे। उनकी रुचि नौकरीकी ओर न होकर व्यापारकी ओर थी। ई० सन् १८९२ में उन्होंने मित्रोंके साथ मिलकर 'वजीर हिन्द प्रेस' खोला जो पञ्जाबीका अमृतसरमें सबसे पुराना प्रेस है।

भाई साहबका विवाह ई. सन् १८८१ के लगभग हुआ था। इनके दो लड़कियाँ थी। भाई वीरसिंह ई. सन् १८९८ से लेकर अपनी मृत्यु पर्यन्त साहित्य-साधनामें लगे रहे। आप सर्वतोमुखी प्रतिभाके धनी थे। काव्य महाकाव्य गद्य लेख उपन्यास नाटक धार्मिक व्याख्या आदि सब विधाओंमें इन्होंने सफलता प्राप्त की। राणा सूरतसिंह (महाकाव्य) और बाबा नौधसिंह (उपन्यास) इनकी दो अमर कृतियाँ हैं।

भाई वीरसिंहने पंजाबी साहित्यकी लगभग पचास साल तक सेवा की। इतना लम्बा अरसा शायद ही किसी लेखकको मिला हो। ई. सन् १८९८ से पूर्वकी छिट पुट रचनाओंको छोड़कर हम इनकी कृतियोंको तीन भागोंमें बाँट सकते हैं —

प्रथम दौर (ई. सन् १८९८–१९ २) में विशुद्ध धार्मिक भक्ति प्रधान एवं सिख धर्मके प्रचारका लक्ष्य सामने रखकर धार्मिक उपन्यासोंकी रचना सबसे प्रथम भाई वीरसिंहने प्रारम्भ की। इनका सबसे पहला उपन्यास 'सुन्दरी' ई. सन् १८९८ में लिखा गया। यह उपन्यास पंजाबीमें सबसे अधिक पठित पुस्तक मानी जाती है। अब तक इसके लाखोंकी संख्यामें कई संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं। 'सुन्दरी' की मूल कथाका सम्बन्ध एक ऐतिहासिक घटनासे है। इसमें अठारहवीं सदीके सिख आचरण विशुद्ध सिख वीरांगनाओंकी वीरताका आदर्श पेश किया गया है। बिजयसिंह (ई. सन् १८९९) सतवन्त कौर (ई. सन् १९ ) भी इसी धार्मिक मन्तव्यको लेकर लिखे गए दो उपन्यास हैं। कथा-वस्तु और वर्णनकी दृष्टिसे ये रचनाएँ बड़ी आकर्षक हैं। ये धार्मिक रचनाएँ भाई वीरसिंहके एकपक्षीय विकासकी द्योतक थी।

दूसरे दौर (ई. सन् १९०२–१९२ ) में भाई साहबने 'राणा सूरतसिंह' जैसे महाकाव्यकी रचना करके पंजाबी साहित्यकी दिशा ही बदल दी। इस महाकाव्यका विषय धर्म तथा दर्शन है। यह महाकाव्य सिरखण्डी छन्दमें है। भाई वीरसिंहने राजा लखदाता सिंह (ई. सन् १९२०) नामक एक नाटक भी लिखा जिसका स्थान पंजाबीके प्रारम्भिक नाटकोंमें सुरक्षित है।

इसके उपरान्त छोटी कविताओंका दौर आता है। 'लहरां दे हार' (ई. सन् १९२१) 'मटक हुलारे' (ई. सन् १९२५) 'बिजलियां दे हार' (ई. सन् १९२७) भाई वीरसिंहके तीन प्रसिद्ध काव्य-संग्रह हैं। ये कविताएँ भाव-प्रधान हैं। 'लहरां दे हार' और 'बिजलियां दे हार' की छोटी कविताओंमें विशुद्ध रहस्यवादी धार्मिक भावनाएँ अभिव्यक्त हुई हैं और भाव एवं दर्शन जैसे कठिन विषयको बड़े स्पष्ट-रूपमें इनमें व्याख्यायित हैं। 'मटक हुलारे' में कविने कश्मीर जैसे रमणीक स्थलोंमें एक अलौकिक चमत्कार देखकर दिव्य आध्यात्मिक आनन्दका अनुभव किया है।

कविताके अतिरिक्त गद्यमें कई ग्रन्थ रचकर पंजाबी साहित्यको देना भाई वीरसिंहका है। 'बाबा नौधसिंह' (ई. सन् १९२४) 'कलगीधर चमत्कार'

(ई सन् १९२५) 'गुरु नानक चमत्कार' (ई सन् १९२६) 'सतवन्त कौर (दूसरा भाग–ई सन् १९२७) इनके गद्य साहित्यके विकासकी सीढ़ियाँ हैं।

धार्मिक भावोंसे ओत-प्रोत भाई वीरसिंहके गद्य साहित्यने सिक्खोंमें समाज-सुधारका एक शक्तिशाली आन्दोलन खड़ा कर दिया था। सिक्खोंकी सामाजिक जागृति भाई वीरसिंहकी सशक्त लेखनीकी देन है। ब्रजभाषाके महान् सिख कवि भाई सन्तोखसिंह रचित गुरु प्रताप सूर्य ग्रन्थ के सम्पादनमें आपने कई वर्षके परिश्रमसे इसे गुरमुखी लिपिमें पाद टिप्पणियों सहित ई सन् १९३५ में प्रकाशित किया।

पञ्जाबी पत्रकारिताके क्षेत्रमें भाई वीरसिंहने खालसा समाचार के प्रकाशनके साथ प्रवेश किया था। उन दिनों पञ्जाबीमें पत्रोंका प्रकाशन अपनी प्रारम्भिक अवस्थामें था। पञ्जाबी पत्रकारिताके इतिहासमें इस पत्रने एक चेतना नई दिशाको जन्म दिया। बाकी छिट-पुट पत्र प्रकाशित होते रहे, पर कोई वह महान् सफलता और किसीको आयु साल भरकी ही होती थी। उन दिनों पञ्जाबीके किसी पत्रको जीवनदान देते रहना बड़ भारी साहसका काम समझा जाता था। भाई वीरसिंहके गद्य रचनाएं पहले इस पत्रमें धारावाहिक रूपसे छपती थीं तत्पश्चात् उन्हें पुस्तकका रूप दे दिया जाता था। यह पत्र भाई वीरसिंहकी साहित्यिक गतिविधियोंके साथ-साथ सिंह-सभा आन्दोलन का भी प्रतिनिधि पत्र माना जाता था। भाई साहबने सिख धर्मके प्रचार हेतु खालसा ट्रैक्ट सोसाइटी की नींव रखी थी जिसका मुख्य उद्देश्य सिख-साहित्यका प्रचार करना था।

भाई वीरसिंहकी सेवाओंको देखते हुए पञ्जाब यूनिवर्सिटीने ई सन् १९४९ में आपको डॉक्टर ऑफ ओरिएण्टल लर्निंग की उपाधिसे विभूषित किया था। ई सन् १९५२ में आप पञ्जाब विधान परिषदके माननीय सदस्य मनोनीत किए गए। ई सन् १९५५ में आपकी अन्तिम काव्य-पुस्तक मेरे साईंआँ जीओ को साहित्य अकादमी द्वारा ५००० रु का पुरस्कार प्रदान किया गया। जीवनके अन्तिम दिनोंमें आप बहुत कम लिखने लगे थे किन्तु खालसा समाचार द्वारा आपके विचार फिर भी पाठकों तक पहुँचते रहते थे। भाई वीरसिंहके जीवन-दर्शनको दृष्टिमें रखते हुए कहा जा सकता है कि आप सिख साहित्यके सबसे बड़े कवि थे। आपने सबसे अधिक लिखा। आप सिख विचार-धाराके प्रबल समर्थक रहे किन्तु फिर भी आप ठेठ भाषा विषय तथा प्रकृति-वर्णनकी दृष्टिसे उच्च कोटिके साहित्यकार थे। आपने गद्य-पद्य दोनोंमें मुखालिफत ला दिया। पञ्जाबी संस्कृति और जीवनकी जो झलक आपकी रचनाओंमें मिलती है वह वारिसशाहके कविताके अतिरिक्त कहीं नहीं मिलती। भाई वीरसिंह सिख विचार-धाराके कवि होते हुए भी पञ्जाबी जीवनपर पूरी तरह छा गए थे।

### काव्य-शैली

भाई वीरसिंह एक साधारण-सी बातको भी असाधारण बना देनेमें दक्ष हैं। इनका प्रकृति चित्रण बड़ा ही सजीव है। प्रकृति-वर्णनके अलावा भाईजीने वियोगकी पीड़ाको बड़े ही हृदयस्पर्शी शब्दोंमें गूँथा है। जहाँ एक ओर इनके वर्णनमें विस्तार है वहीं दूसरी ओर थोड़े शब्दोंमें अपना भाव प्रकट करना भी ये जानते हैं। इनकी शैलीमें कहीं-कहीं फ़ारसीका रङ्ग आ जानेसे काव्य-कलापर कुछ चोट अवश्य पहुँचती है।

अलङ्कार कविताके आभूषण हैं। भाई वीरसिंहने प्रसङ्गानुकूल अलङ्कारोंका प्रयोग एक मँजे हुए कविकी भाँति किया है। मुहावरों द्वारा शैलीको रोचक तथा जोरदार बनाया है। कविता और सङ्गीतमें बड़ा घनिष्ट सम्बन्ध है। इन्होंने अपनी कवितामें सङ्गीतकी लय पैदा करनेके लिए अनुप्रासोंका भी प्रयोग किया है। प्रमाणित और ऐतिहासिक सङ्केतोंके साथ नवीन सङ्केत और प्रतीकोंका प्रयोग भी किया है। सिख गुरुओंकी वाणीके गहरे अध्ययनके कारण गुरु वाणीकी शब्दावली आपकी कवितामें यत्र-तत्र बिखरी पड़ी है।

### कवितामें संगीत

भाई वीरसिंहकी कविताओंमें सङ्गीतकी प्रधानता है। कोई-कोई कविता तो पाठक स्वयं ही गा उठता है। इसका कारण यह है कि भाई साहबका प्रारम्भिक जीवन धार्मिक रङ्गमें रँगा हुआ और सिख धर्मके अनुकूल ढला हुआ था। गुरु-वाणीके सतत अभ्यासके कारण ये सङ्गीतकी ओर उन्मुख हुए। सिख गुरुओंकी सारी वाणी सङ्गीतका एक ऐसा स्रोत है जो कभी नहीं सूखता। सिख-परम्पराके अनुसार सङ्गीतकी बड़ी महिमा है। गुरु-धाम गुरुद्वारोंमें गुरु वाणी गाई जाती है। गुरु-घरका कोई ऐसा नहीं मिलेगा जो सङ्गीतमें पारङ्गत न हो। जो गुरु वाणीके सुन्दर शब्दोंको लय ताल और स्वरमें बोलना न जानता हो।

भाई वीरसिंह इन्हीं संस्कारोंको लेकर बड़े हुए थे। इनके रोम रोममें गुरुवाणीका वह सङ्गीत रम गया था जिसे वे बचपनमें ही सुनते चले आए थे। बाद चलकर जब इन्होंने काव्य-क्षेत्रमें कदम रखा तो यह सङ्गीत-संस्कार इनकी कविताओंमें भी ढल गया। सङ्गीतके वातावरणकी प्रधानता आरम्भ [illegible] ही रही है। प्रेमकी भावना जहाँ कल्पनाको जन्म देती है वहाँ एक मौलिक सङ्गीतकी जन्म-दात्री भी बन जाती है। भाई वीरसिंहके स्वभावकी कोमलताके कारण इनका सङ्गीत भी एक कोमलता लिए हुए है। इनकी कविताओंमें भरे हुए सङ्गीतमें पाठक एक अजीब मस्तीमें डूब जाता है, उसीमें लीन हो जाता है।

काव्य-कल्पना

भाई वीरसिंहकी काव्य-कल्पनाका जिक्र करते हुए हम यह बात भी देखेंगे कि उनकी कवितामें नवीनता किस हद तक है। रूप-विधानकी दृष्टिसे भाई वीरसिंहके काव्यमें एक नवीनता अवश्य दृष्टि रखनेवालेको भी दृष्टिगोचर होती है। भाई साहबके महाकाव्य 'राणा सूरतसिंह' के 'सिरखण्डी' छन्दसे उत्पन्न काव्य प्रवाह हमारे इस कथनकी पुष्टि कर देता है। इस छन्दका प्रयोग गुरु गोविन्द सिंहने अपनी एकमात्र पञ्जाबी कविता 'चण्डी दी वार' में सफलतापूर्वक किया था। तदुपरान्त 'हीर-वारिस शाह' से पञ्जाबमें 'बैत' छन्दका प्रचलन हुआ जिसने अपनी एक अलग परम्परा कायम कर ली। इसके पश्चात् पञ्जाबी साहित्यमें 'राणा सूरतसिंह' ही एक ऐसा महाकाव्य है जो अपना सानी नहीं रखता। सिरखण्डी छन्दके प्रवाहमय बन्धन इसमें वह नवीनता लाई है जो भाई वीरसिंहकी सारी काव्य-रचनाओंमें कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं होती।

कल्पना काव्यका एक स्वाभाविक गुण है। साहित्यमें रूप और विषयके दोनों पक्षोंको यह नई दिशा देती है। भाई वीरसिंहकी काव्य-कल्पनाको परखनेके लिए कविके जीवन दर्शनको समझना आवश्यक है। भाईजीने अपना सारा जीवन-दर्शन भारतीय संस्कृतिके युगोंसे चले आ रहे विशाल आत्म-दर्शनके मनके मनकोंसे उधार लिया है। इस दृष्टिसे वे नवीन नहीं हैं वे परम्परावादी हैं।

पञ्जाब महान् रोमाण्टिक गाथाओंकी जन्म-भूमि है प्रेम तथा सौन्दर्यकी रङ्गीन गाथा है एवं वीर-गाथाकी कविता है। इस धरतीके कण-कणमें प्रेम और सौन्दर्य भरा यौवन नाचता-थिरकता। पाँच नदियोंके रूपमें सिम्फनीकी झंकार सुनाई देती है। यहाँ पूर्णसिंह वाल्ट व्हिटमैनके साथ हाथ मिलाते हैं यहाँ गुरु नानक और शाह मुहम्मद विदेशियों द्वारा अपने देशका पैरों तले रौंदा जाना देखकर तड़प उठते हैं। उनकी यह तड़प जब काव्य-कल्पनाका रूप लेती है तो पाठकोंके हृदयोंमें देश प्रेमकी एक अविरल धारा प्रवाहित हो उठती है।

भाई वीरसिंहने जो महान् काम किया वह था पञ्जाबी भाषाको परम्परागत सन्त-भाषाके तंग घेरेसे निकालकर एक नया रूप प्रदान करना। जिस समय भाई साहबने साहित्यिक क्षेत्रमें प्रवेश किया उस समय पञ्जाबीको भाषा नहीं वरन् गँवारोंकी बोली समझा जाता था। पञ्जाबके अधिकतर विद्वान् कवि ब्रजभाषामें कविता लिखना बड़े गौरवकी बात समझते थे। भाई वीरसिंहके पिता डा० चरणसिंह ब्रजभाषाके अच्छे कवि थे। किन्तु भाई वीरसिंहने पञ्जाबी भाषाको एक पूर्ण भाषा बनानेमें जो साधना की वह कभी नहीं भुलाई जा सकती।

प्रकृति-वर्णन

पञ्जाबी कविताको भाई वीरसिंहकी प्रकृति वर्णनकी जो देन है वह अद्वितीय है। इससे पूर्व किसी कविने इतनी गहराई और एकाग्रतासे प्रकृतिके साथ एकात्मकता स्थापित नहीं की थी। भाई साहब प्रकृतिके सौन्दर्यको देखकर मस्तीमें झूम उठते हैं। कोमल भावोंको व्यक्त करनेवाली इनकी कलम प्राकृतिक छटाको निहारते ही तेज गतिसे चलने लगती है। ये जब कश्मीरके सौन्दर्यका वर्णन करते हैं तो किसी अनूठे प्रभावसे मन मस्तीमें डूब जाता है। कवि वैरी नाग* के सौन्दर्यको देखकर पुकार उठता है —

वैरी नाग! तेरा पहला झलका
जद अँखियाँ विच वजदा
कुदरत दे कादर दा जलवा
की सवा इक सिजदा।
रंग फिरोजी झलक बलौरी,
डलक मोतियाँ वाली,
वह बिच आ आ जम्म होवें
थी वेख वेख नहीं रजदा।
ना कुई भार मुरोल गुनीबे
फिर संगीत रस छामिया
चुप चाप पर जन तेरे विच
कविता रंग—जमाइआ।
लरद् लरद् कर छुहियाँ तैनूँ
वह लहर विच जावे,
मधुर गंभीर अडोल मुहाबे!
ते फिहा कौन कमाइआ?

[वैरी नाग! जब तेरी प्रथम झलक आँखोंमें समाती है तो प्रकृतिके मुख्तारका जलवा मेरे समक्ष नतमस्तक हो जाता है। तुम्हारा फिरोजी रङ्ग बिल्लौरी झलक एवं मुक्ता-सी चमक दमक आत्मामें समाती चली जाती है। तुम्हें देख-देखकर मन भरता नहीं है। कोई भय और ताप सुनाई नहीं देता है। फिर भी मधुर-सा नाद बना रहा है। मौन रूपमें कविता तुममें व्याप्त है। मेरे पीतम स्पर्शसे आत्मा आनन्द-विभोर हो उठती है। तुम गहन गम्भीर एवं अडिग यह कैसा योग धारण किया है?]

---

* कश्मीरका एक झरना।

फूलोंसे इन्हें प्रेम है। गुलदाउदी नर्गिस और गुलाबका सौन्दर्य इन्हें प्राकृतिक रङ्गमें रँग देता है। गुलाबके फूलका एक वर्णन लीजिए —

धरती गोद बलाय
मैं हुल बिच खेलियो
मिट्टी जड़ा मडाय
मैं भोजन खिंचियो।
रग रग पीता नीर
मैं मालो नसरियों
हो सिया मैं गमभीर
तै मेलो चलियो।
बादल बरसी सर
मैं पाणी खिंचियो
न्हाता मैं रज रज
तै न्हा न्हा निखरियो।
सूरज पाली धूप
मैं किरणा झीलियां,
निपी कैती बहू
मैं बणिया मौतियां।
चानण तै निप कढ
मैं लीला धुप लों
लई माप बिच पड
रहू मानों धुप मैं।
साथ चाँदनी धाल
मैं सुता रात में
झलक तारियां माल
मैं लइयो लोरियां।
म्हेरा लिया बिठाल
मैं फूलेदार सो
झुई न देय उठाल
मैं राती गुलियां।

[मैं धरतीकी गोदमें क्रीड़ा करता रहा। मिट्टीमें जड़ जमाकर मैंने भोजन प्राप्त किया है। बहुते मार्गोंमें पी भरकर पानी पिया है एवं ओसको

चमककर मैं आर्द्र हुआ हूँ। आकाशसे मेघोंको बुलाकर मैंने पानी सींचा है। उस पानीसे खूब नहाकर मैं निखर गया हूँ। सूर्यसे मैंने किरणें ऐंठी हैं। अपनी आत्माको उष्णता प्रदान करके मैं बड़ा और फूला-फला हूँ। चाँदनी की घास ओढ़कर मैं रात्रिको सोता हूँ। तारोंकी चमकसे मैंने लोरियाँ ली हैं। अँधेरेको मैंने पहरेदार बनाकर बिठा लिया है ताकि मुझे कोई जगा न दे।]

भाई साहब प्रकृतिको कोई भौतिक वस्तु नहीं मानते वे इसे अदृश्य शक्तिका चमत्कार समझते हैं। प्रकृतिके सौन्दर्यका इतना आकर्षक वर्णन केवल भाई वीरसिंहकी कविताम ही मिलता है। प्रकृतिमें वे अपने आराध्य देवकी झलक देखते हैं। कवि प्रातःकालमें खिले हुए गुलाबके सौन्दर्यमें किसी अलौकिक छविके दर्शन करता है —

अज्ज नूर दे तड़के
वड़ीं मैं रही सी सवेर अंगड़ाइयाँ
पए फुल्लां दी गोद विच
तुसीं खेल रहे सओ मेरे साइयाँ !
किवें हां किवें ! आ गए सओ
ओस निक्की गोद विच ?
मेरे ऐडे वडे विशाल साइयाँ

[आज प्रातः ज्योतिर्मय उषा अँगड़ाई ले रही थी तब एक खिले हुए स्निग्ध गुलाबमें तुम खेल रहे थे। इतने विशाल मेरे प्रियतम! कैसे? हां कैसे आ गए उस छोटी-सी गोदमें?]

इनकी दृष्टिमें प्रकृति ही मानव समाजकी सारी समस्याओंका एक मात्र हल है। इनकी धारणा है कि जो व्यक्ति एक बार प्रकृतिके रहस्यमय रूपको पहचान गया वही सुखी है। सुखकी अन्य सांसारिक परिभाषाओंमें इनका विश्वास नहीं है। उनकी तरङ्गमें वे उदासीन हो जाते हैं।

भाई वीरसिंह प्रकृतिके अमर्त्य रहस्यकी खोज करते हुए कहते हैं कि प्रकृति निहारनेकी वस्तु है भोगनेमें आनन्द नहीं। यह एक अनूठा काम है जिसमें मनुष्य हरेक वस्तुको देखकर रस भोगी हो सकता है। भाई साहब बच्चोंकी भाँति प्रकृतिके चितेरे हैं। वे मानते हैं कि प्रकृति मनुष्यकी माँ है जो अपनी सुन्दर गोदमें बैठाकर मनुष्यको लोरियाँ देती है।

## देश-प्रेमकी भावना

आलोचकोंने भाई वीरसिंहको अपने युगकी धाराओं अथवा प्रभावोंसे निर्लिप्त एकाकी व्यक्ति रखकर उनकी कड़ी आलोचना की है। इस बातमें कोई सन्देह नहीं कि भाई साहब उन प्रगतिशील आलोचकोंके माप-दण्डके अनुसार एक प्रतिक्रियावादी कवि हैं किन्तु कुछ विचारशील आलोचक इन्हें अपने युगकी परिस्थितियोंके अनुसार एक सजग और मानवतावादी कवि मानकर उनके प्रतिक्रियावादी होनेकी मान्यताको अस्वीकार कर देते हैं।

भाई वीरसिंहके जीवन-दर्शनमें मानव-प्रेम अथवा सामाजिक सेवाको विशेष महत्त्व प्राप्त है। सिख धर्मका यह सिद्धान्त जिसके द्वारा जीवन-दान एवं बलिदानका पाठ पढ़ाया गया है भाई वीरसिंहकी कविताओंमें जगह-जगह बिखरा पड़ा है। देशकी पराधीनता इनको अखरी है। गङ्गाराम इनकी स्वतन्त्रता सम्बन्धी एक लम्बी कविता है, जिसमें भारतकी स्वतन्त्रताके लिए एक तड़प है व्यथा है और है एक दर्द।

भाई वीरसिंहको अपने देशकी प्रत्येक परम्परा—धर्म संस्कृति और कला इतनी अधिक प्रिय है कि वे अपने आपको किसी एक धर्म या मतमें बँधा हुआ नहीं देखते। वे एक सच्चे राष्ट्रवादी हैं। उनका विचार है कि कोणार्क कला मूर्तिकला चित्रकला कविता आदि सारे संसारकी कलाएँ हैं। इनका सहज-सौन्दर्य मनुष्य-मात्रकी पूँजी है।

## महान् परम्पराके वारिस

प्राकृतिक छटा प्रेम अथवा किसी वीर योद्धाकी अद्वितीय वीरताका अनुभव करके मनुष्य बरबस गा उठा। उसके शब्द संगीत और तालका सहारा लेकर कबीले या टोलेकी प्रेरणा बन गए और इसीको कविता कहा जाने लगा। यही दूसरोंके लिए बोलने या गानेवाला कवि समाजका प्रतिनिधि और आवाज बन गया। कविता एक राष्ट्रकी बहुमूल्य सम्पत्ति बन गई।

प्राचीन कालसे ही भारतीय-काव्य-परम्परा धार्मिक धाराकी पोषक रही है। हमारे देशका अनूठा वाङ्मय ही इस परम्पराके अनुकूल रहा है। पञ्जाबीके प्रथम सूफी कवि बाबा फरीदने बारहवीं सदीमें इस आध्यात्मिक कविताकी परम्पराको आगे बढ़ाया। इसी कालमें पञ्जाबीमें वीरोंकी वार लिखी गई। ये वारें तो गुरु-ग्रन्थ साहबमें संगृहीत हैं।

पञ्जाबी कविताकी सबसे शक्तिशाली परम्परा आध्यात्मवादकी थी। नाथ पन्थी योगी और बाबा फरीदके बाद सिख गुरु इस परम्पराके महान् वारिस थे।

पञ्जाबी कवितामें अध्यात्मवादी परम्पराको सूफी कवितासे अत्यधिक बल मिला। भाई वीरसिंहकी कवितापर सूफी-दर्शनका प्रभाव प्रत्यक्ष है।

भाई वीरसिंह सिख कवि अवश्य थे क्योंकि सिख धर्मकी दीक्षा उन्हें घरमें अपने बचपनसे मिली थी किन्तु समूचे तौरपर पञ्जाबी साहित्यके आदि कालसे लेकर अपने समय तककी परम्पराओंको ग्रहण किया था। वे पञ्जाबी साहित्यके नवयुगके निर्माता थे। एक अच्छे वारिसकी भाँति इन्होंने पञ्जाबी कविताको पूर्व कवियोंसे उद्भूत आगे बढ़ाया।

१० जून १९५७ ई० में पञ्जाबी भाषाके इस महान सन्त-कविका निधन पचासी वर्षकी आयुमें हो जानेसे पञ्जाबी साहित्य-मण्डलका एक ऐसा नक्षत्र टूट गया जिसकी पूर्ति होनी असम्भव है।

• • •

## १ समां



रही वास्ते वस्स, समें ने इक न मन्नी ।
फड़ फड़ रही अरोक, समें खिसकाई कन्नी ।
किवें न सकी रोक, अटक वो पाई मन्नी ।
मिळे अपने वेग, गया टप बन्ने बन्नी—
हा ! अबे समाल इस समें नू,
कर सफल उमंगा जांवदा ।
इह ठहरन जाच न जाणदा,
लंघ गया न मुड़के आंवदा ।



## २ त्रेल तुपका



मोती वांगू चमकदा तुपका इह जो त्रेल ।
गोरी पैंठ गुलाब दी हस हस करदा खेल ।
वासी देश अरूप दा करदा प्यार अपार ।
रूपवान है हो गया प्यारो गोद बिचाल ।
मरघी किरन इक आवसी लैसी एस सुकाय ।
लोका मत दुई पौण दा देवे धरत गिराय ।
नित प्यार जिसदा स्यांबदा करे अदपों रूप ।
मरखो प्रीतम है दुई नित फिर करे अरूप ।।

हम पेड़-पेड़, डाल-डालपर फुदकते रहें। ध्रेक*के बहुमें फल खाकर ही हम जी लेंगे। वन पर्वत मरुस्थल—कहींपर भी रह लेंगे। आजादीका जो अधिकार हम सबको दिया है, वह सदा बना रहे। तेरे सहारे हमारी आन-बान कायम रहे। ऐ भगवन्! तुम्हारे प्रेमकी कैदके बिना हमें कोई दूसरी कैद न देखनी पड़े। जो बन्दी बनाकर देवताओंके दर्शन कराते हैं, पिंजरेमें डालकर मलीदका प्रलोभन देते हैं, ऐसे दामबीर हमें नहीं चाहिए। ऐसे धर्मात्मा-पुरुषोंकी संगतिसे हम दूर ही भले हैं जो हमारे पंख पर और हृदयको गतिविहीन बना दें और गलेमें रस्सी डालकर हाथमें लगाम पकड़ लें। किसी *रखवालेकी सहायताके बगैर खुले आकाशकी उड़ान भरते मौजसे घूमते भले ही बिल्ली या बाजका शिकार बन जाएँ। हमारे सारे कुलका नाश* हो जाए। जब तक हममेंसे एक भी जीवित है स्वतन्त्रताकी साँस लेता रहे ॥५१॥

* ध्रेक के पेड़ केवल पञ्जाबके ही कुछ मध्यवर्ती जिलोंमें पाये जाते हैं। अन्य भारतीयोंके लिए यह एक अपरिचित नाम है।

इक अरदास होर है साईंयां ।
मेहर करीं दे कन्न मुन्नी
पशु मती हां पशु रखावीं
बेशक सबमे समन गुणीं ।
उह ना मजम असानूं देवीं
उह तहजीब दिखावीं नां ।
उह सभ्यता दूर रहावीं,
विद्या उह सिखावीं नां ।
जास पाप ते घड्म पिआरे
देव पाप सिखलावे जो
खम्ब तोड़ कर बोट बहावे
दुखिया भजो पावे जो
लोक गुलाम बनाय बहाले
सुरतां कतल करावे जो ।
तेरे रचे सुतंतर बन्दे
परदे ताण सुटावे जो ।
पुल हरन दी जाच असानूं
साईंयां करदे सिपाई नां ।
पशु असां नें चाट रखीं
मानुख पदे यमाई नां ।
चाहे जंगली चाहे पशु रख
जाने चाहे यमाई नां ।
पुल पयग दी मजम ना देवीं
पुल पोहण जाच सिखाईं नां ।
'पुल रखण' दी ग रत देवीं
पुल पुहणों दाम दिखावीं नां ।

एक प्रार्थना और है प्रियतम ! हम पशु हैं। पशु ही रहें, गुणहीन ही भले। हम उस शिक्षाके गुण कभी ग्रहण न करें, उस सभ्यतासे दूर रहें जो जाल फैलाकर पिंजरेका बन्दी बनाना सिखाती है। पञ्च नोचकर जो दूसरोंकी स्वतन्त्रता छीनती है। लोगोंको पराधीन बनाकर बैठा देती है। तेरे पैदा किए स्वतन्त्र मनुष्योंको जो पराये वशमें कर देती है। किसीकी स्वतन्त्रताको छीनना हम कभी न सीखें भले ही जंगली कहलाएँ, मनुष्य कभी न बन सकें। स्वतन्त्रता बेचने की बुद्धि नहीं चाहिए। स्वतन्त्रता छीनने' के ढंग न सीखें। स्वतन्त्र रहनेकी आन और स्वतन्त्रताकी लाज आँखोंमें बनी रहे।

खुल कइये खूल बात कराइये,
खुल बे बात बनावीं तूं।
मच मरे ना कदे मसाडा,
गम कदे बिस खावे ना।
खुशी रहे मम मरी मसाडे
कम कदे सिर मावे ना।
पैरत ठरन खून ना देवे,
भगव रगां बिच रसे नी।
मुजा साडियां ताण काम रहे
भख उचेरो तक्के जो।
मोढे तने ताण विच सिधे,
गरदन आकड़ भरी रहे।
चोर रहे हिक साडी भरिमा
डर दा धीम ना कदे रहे।।५२।।

---

खुले हाथों हम स्वतन्त्रता माँगें, दास कभी न बनें। हमारे भीतरकी चिनगारी सदा सुलगती रहे। कभी साहस न छोड़ें। सदा प्रफुल्ल मन रहें कभी कोई संकट न आए। खूनका ज्वार सदा गरमाए रखें। नसोंमें ज्ञान भरी रहे। बाहु तानकर हम आँख उठाकर देख सकें। कन्धोंका तनाव कभी ढीला न हो। गर्दन सीधी तनी रहे। हमारे सीने और भुजाओंमें शक्ति बनी रहे। भयभीत हो हम कभी गर्दन न झुकाएँ। ॥१२॥

---

इनमें शृंगारके साथों साथ एवं शान्त रसका सुन्दर परिपाक हुआ है। इनकी रचनाओंमें शब्दका माधुर्य एवं भावोंका अजस्र प्रवाह खूब मिलता है।

श्री जंध्याल पापय्या शास्त्री बड़े ही भावुक हैं। करुण श्री के उपनाम से ये कविता करते हैं। उदय श्री करुण श्री विजय श्री आदि इनके काव्य ग्रन्थ हैं। इनकी रचनाओंमें भाव-पूर्ण शब्द अपने आप निर्झरकी धाराके समान बहते हैं। प्राचीन शैलीमें नवीन भावोंको लेकर चलनेवाली इनकी कविता बड़ी ही सरल और सरस हुई है। इस कालके अन्य प्रसिद्ध कवि श्री पन्तुल रामनारायण शास्त्री, नरसिंह शास्त्री, मार्यनि सुब्बाराव, अडिवि बापिराजु आदि हैं।

## तृतीय उत्थान-काल

जिस प्रकार हिन्दी साहित्यमें छायावादकी प्रतिक्रियाके रूपमें तत्कालीन परिस्थितियोंके कारण प्रगतिवादका आविर्भाव हुआ वैसे ही तेलगु साहित्यमें भी हुआ। भाव कविताकी प्रतिक्रियामें यथार्थवादी कविताका आविर्भाव हुआ।

द्वितीय महायुद्धके आरम्भ होनेसे पूर्व सारे देशमें दरिद्रताका ताण्डव नृत्य हो रहा था। बेकारी बढ़ रही थी। समाजके मध्यम वर्गमें आर्थिक विषमताके कारण अशान्ति पैदा हुई। ब्रिटिश शासनका शोषण रूप आर्थिक दमन ज्वालाकी तरह धधक रहा था। सर्वत्र हाहाकार मचा हुआ था। स्वतन्त्रताकी भावनाके साथ गान्धीजीका आन्दोलन जोर पकड़ रहा था। विदेशी शासनका दमन और उत्पीड़न चरम सीमापर था।

इन परिस्थितियोंमें कविका हृदय विकल हो गया। उसने देखा कि कल्पना के संसारमें विचरण करनेका अब समय नहीं है। कल्पनाके आकाशमें कितना ही ऊँचा उड़ें पर रहना तो धरतीपर ही है। अतः यथार्थवादी कवि कल्पनाके आकाशसे नीचे उतरकर आर्थिक विषमतामें पिसनेवाले समाजका चित्रण करने लगे।

साम्यवादी विचारधाराका इस यथार्थवादी कवितापर विशेष प्रभाव पड़ा। इस आर्थिक साम्यवादको प्रोत्साहन देनेके लिए नवसाहित्य परिषद की स्थापना हुई जो आगे चलकर अभ्युदय रचयितल संघमु में विलीन हो गई।

इस धाराके प्रसिद्ध कवि श्री श्रीरंगम् श्रीनिवासराव हैं। आप श्री-श्री के नामसे प्रख्यात हैं। नई कविताके विषयमें आपके ये विचार हैं —

क्योंकि शब्दोंको
तोड़ मोड़ लिख डाले।
कहे कोई अरे मूर्ख है क्या यह?
तो कहें, यह कविता है।

इस छन्द रहित कविताके लिए आप नई वस्तुओंका आधार मानते हैं —

सिन्दूर रक्त चन्दन
बन्धूक सन्ध्या राग

बाल-हत-हिरण्य रसत,
कापालिक-नयन-ज्वाला
कलकत्ता-कालिका-जिह्वा
चाहिए नव कविताके लिए।

फिर यह कविता कैसे होगी? इसका प्रभाव क्या होगा? वे कहते हैं —

हिलनेवाली, हिलानेवाली
बरसनेवाली बरसानेवाली
गहरी नींदको हटानेवाली
पूर्ण जीवन प्रदान करनेवाली
है नव कविता।

यह कवि केवल क्रान्तिसे ही सन्तुष्ट नहीं है वह एक नवीन सामाजिक एवं आर्थिक व्यवस्थाकी स्थापनाकी प्रेरणा भी देता है।

श्री श्री का प्रसिद्ध मुक्त-काव्य-संग्रह महाप्रस्थानम् है।

अनिसेट्टि सुब्बारावजी प्रगतिवादी विचारधाराको बड़े ही कलात्मक ढंगसे व्यक्त करते हैं। अग्निवीणा इनकी कविताओंका संग्रह है।

आरुद्र (भागवतुल शंकर शास्त्री) प्रगतिका आह्वान करनेवालोंमें प्रमुख हैं। त्वमेवाहम् नामक पुस्तकमें आपकी कविताएँ संगृहीत हैं। हालमें ही आपका सिनवाली नामक खण्ड-काव्य प्रकाशित हुआ है।

श्री एनम् नारायणबाबू अति यथार्थवादी कविताओंके प्रसिद्ध कवि हैं। अति नवीन शैली एवं नवीन विचारधारामें आपकी कविता चलती है।

कपालमोक्षम् किटकलासीयम् (खिड़की में दिया) रुधिर ज्योति आदि आपकी प्रसिद्ध रचनाएँ हैं। आपकी मृत्यु हाल ही में हुई है।

श्री तेन्नेटि सूरि, श्री बेल्लमकोंडा रामदासु, श्री पट्टाभि श्री कुन्दुर्ति आञ्जनेयुलु आदि इस धाराके प्रसिद्ध कवि हैं।

श्री जलसूत्रं रुक्मिणीनाथशास्त्री पैरोडी (व्यंग्य कविता) लिखनेमें सिद्धहस्त हैं। [illegible] नामक इनका पैरोडी पद्य-संग्रह काफी प्रसिद्ध है।

हैदराबादके कवियोंमें श्री दाशरथी प्रमुख हैं। आप सभी प्रकारकी शैलियोंमें निपुणताके साथ लिख सकते हैं। आपकी कविताओंमें उच्च भावोंमें व्यक्तिगत भावनाओंका सरल और स्वाभाविक प्रवाह है। अग्निधारा रुद्रवीणा आदि आपके प्रसिद्ध काव्य-संग्रह हैं। मस्तिष्कम् लो मर्डरेटरी आपकी एक प्रसिद्ध कविता है।

सरस विचार अनायास ही कविके अन्तस्से प्रसूत हुए हैं। दाशरथी कहते हैं—

है नहीं पहनने
व्याकरणका रेडिमेड लिबास तो मेरे पूर पतले हैं
जनताके सामने (भाव मेरे)।

श्री वाविलाला वासुदेव शास्त्रीने नन्दक राज्य नामक मौलिक नाटककी रचना की।

स्वयं मौलिक नाटकोंकी रचनाकर, उनका प्रदर्शन कर, लोकप्रिय बनाने वाले प्रथम नाटककार और अभिनेता श्री धर्मवरम रामकृष्णाचार्य हैं। इन्होंने बल्लारि नगरमें सरस विनोदिनी सभा की स्थापना की। इस सभाने आन्ध्र प्रान्तमें प्रथमतः पारसी कम्पनियोंके अनुकरणपर नाटकोंका अभिनय किया। श्री आचार्यजीने ३० से अधिक नाटक लिखे हैं और ये सभी नाटक अभिनीत हो चुके हैं। (पन्द्रह नाटक पुस्तकाकार प्रकाशित हुए हैं।) इन नाटकोंकी कथावस्तु यद्यपि पौराणिक है, फिर भी घटना-सन्निधान और कल्पना-चातुर्यके कारण ये नाटक यथेष्ट लोकप्रिय हैं। चित्रनलीयम्, विषाद सारंगधर, चन्द्रहास, रुक्मिणी आदि इनके प्रसिद्ध नाटक हैं। अंकोंको दृश्योंमें विभाजित करना, प्रोलोग और एपिलोगका लिखना, अन्य स्वगत भाषण, वृत्तान्त आदि पद्धतियाँ नाटकोंके प्रभावसे इनके नाटकोंमें समाविष्ट हुए हैं। विषाद सारंगधर तेलुगुका प्रथम दुःखान्त नाटक माना जाता है। वर्तमान राजनैतिक, धार्मिक और सामाजिक समस्याओंको आचार्यजीने अपने पौराणिक नाटकोंमें भी स्थान दिया है। श्री रामकृष्णाचार्यको उनकी अनन्य सेवाओंके कारण आन्ध्र प्रदेश आन्ध्र नाटक पितामह के रूपमें याद करता है।

उसी बल्लारी नगरमें एक दूसरे वकील साहब हुए हैं। वे हैं श्री कोलाचलम् श्रीनिवासराव। इन्होंने भी नाटकोंकी रचनाकर उन्हें अभिनीत कराया है। इन्होंने मार्गी-विलास नाटक सभा की स्थापना की। इन्होंने प्रपञ्च नाटक चरित्र (संसारके नाटकोंका इतिहास) लिखा जो एक श्रेष्ठ परिचयात्मक और आलोचनात्मक ग्रन्थ है। राजवाहन भी काफी नाटक लिखे हैं। सुनन्दिनी परिणय, विजयनगर राज्य पतनम्, प्रतापरुद्रीयम्, मधासेना, सत्य हरिश्चन्द्र, पादुका पट्टाभिषेकम् आदि इनके प्रसिद्ध नाटक हैं। विजयनगर राज्य पतनम् बहुत ही लोकप्रिय हुआ है। मौलिक रूपसे ऐतिहासिक और पौराणिक नाटकोंकी रचनाके अतिरिक्त इन्होंने संस्कृत, तमिल और मराठी नाटकोंके अनुवाद भी प्रस्तुत किए हैं। इन्होंने कुछ सामाजिक नाटक और प्रहसनोंकी भी रचना की है। ये 'आन्ध्र ऐतिहासिक नाटक-पितामह' के नामसे प्रसिद्ध हैं।

प्रतापरुद्रीयम्, उषा, बोब्बिलि युद्धम् —ये तीन मौलिक नाटक श्री वेदम् वेंकटराय शास्त्रीके हैं। इनमें- प्रतापरुद्रीयम् का काकतीय प्रतापरुद्र और दिल्लीके सुलतानोंके इतिहाससे सम्बन्धित है तेलुगुके ऐतिहासिक नाटकोंमें अपना विशिष्ट स्थान रखता है। इस नाटकके रचना-वैशिष्ट्य, चरित्र चित्रण, पात्रोचित भाषा-प्रयोग, सूक्ष्म व्यंग्य आदि मार्केके हैं। प्रतापरुद्रका मन्त्री यौगन्धरायण भासके यौगन्धरायणकी याद दिलाता है।

पानुगन्टि लक्ष्मीनरसिंहरावजीने लगभग तीस नाटकोंकी रचनाकर, आन्ध्र नाट्यमंचपर भी ख्याति प्राप्त की है। इनके नाटकोंमें पादुका पट्टाभिषेक, राधाकृष्ण, विप्रनारायण बहुत ही लोकप्रिय नाटक हैं। ये नाटक-रचनामें पद्य और गीतोंकी अपेक्षा गद्यको ही महत्व देते हैं।

श्री चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजीका गयोपाख्यान आन्ध्रके नाटक-क्षेत्रका श्रेष्ठ और सर्वप्रिय नाटक रहा है। इस नाटककी जितनी प्रतियाँ बिकी हैं उतनी शायद ही किसी दूसरे नाटककी बिकी हों। प्रसन्न-यादवम्, पारिजातापहरणम्, प्रह्लाद चरित्र इनके अन्य प्रसिद्ध नाटक हैं। नरसिंहमजीके नाटकोंपर संस्कृत नाटकोंका प्रभाव अपेक्षाकृत अधिक है पर हास्य और व्यंग्ययुक्त वार्तालाप अंग्रेजी नाटकोंकी याद दिलाते हैं।

श्री तिरुपति-वेंकट कवियुगलका लिखा 'पाण्डवो उद्योग-विजयमुलु' इतना प्रसिद्ध हुआ है कि उसके मधुर पद्य जनताकी जबानपर चढ़ गए हैं। इस नाटकका कृष्णराय-बारा (श्रीकृष्णका दूत-कार्य) दृश्य बड़ा मार्मिक और प्रभावशाली बन पड़ा है। इन्होंने महाभारतपर आधारित कुछ और नाटक भी लिखे हैं।

श्री बलिजेपल्लि लक्ष्मीकान्तमका लिखा 'सत्य हरिश्चन्द्र' भी काफी लोकप्रिय बना है। इस नाटकके पद्य बड़े ही मधुर हैं।

तेलुगुके सामाजिक नाटकोंमें श्री गुरजाड अप्पारावका कन्याशुल्क (१८९०) सर्वप्रसिद्ध है। इस नाटकको लिखे सत्तर वर्ष हो गए पर यह आज भी नया है। इसमें बड़े ही तीव्र ढंगसे सामाजिक कुप्रथाओंकी पोल खोली गई है। वेश्या-प्रथा, बाल-विवाह, कन्या-शुल्क (वर शुल्क या दहेज नहीं) नई पीढ़ीके युवकोंके दंभ फैशन आदिका मार्मिक चित्रण हुआ है। यह नाटक सामाजिक सुधारकी दृष्टिसे तैयार किया गया है। पर नाटकीयताकी कसौटीपर उतना खरा नहीं उतरता। इस नाटकका प्रमुख पात्र गिरीशम् आन्ध्र प्रान्तमें ऐतिहासिक पुरुष-सा बन गया है जो शठों और धोखेबाज लोगोंका प्रतिनिधि है। परवर्ती सामाजिक नाटकोंपर कन्याशुल्कम् का प्रभाव स्पष्ट परिलक्षित होता है।

कविसम्राट् विश्वनाथ सत्यनारायणने कविता उपन्यासके अतिरिक्त नाटक रचनामें भी अपनी प्रतिभा दर्शाई है। नर्तनशाला, अनारकली, वेनराजु आदि आपके सुन्दर नाटक हैं। नर्तनशालामें कीचक (विराट महाराजका साला) को उदात्त विचार भावके रूपमें चित्रित करनेका सफल प्रयत्न किया है।

उपर्युक्त नाटककारोंके अतिरिक्त सोमराजु रामानुजराव, डॉ. श्री नागभूषणराव, सत्यनारायण, श्रीपाद कृष्णमूर्ति शास्त्री, बालान्त्रपु नागेश्वरराव, गुडिपाटि वेंकट चलम आदि भी प्रमुख हैं। प्राचीन सम्प्रदायके अनुकूल रचे गए ये नाटक अधिकांशतः ऐतिहासिक व पौराणिक रहे हैं। इस प्रथम उत्थानके बाद विषयोंकी दृष्टिसे परिवर्तन हुआ। अब वस्तु और शैलीमें स्पष्ट

परिवर्तन लक्षित होता है। नये उत्थानकी रचनाओंकी सामग्री बहुत कुछ वर्तमान सामाजिक समस्याओंपर ही आधारित है। इसमें केवल गद्यका ही प्रयोग किया गया है। भाषा व्याकरण सम्मत न होकर बोलचालकी है। रचना-विधान और रंगमञ्चके प्रबंधपर अधिकाधिक पाश्चात्य प्रभाव दृष्टिगोचर होता है।

आचार्य आत्रेयके नाटकोंमें मध्यवर्गीय परिवारोंकी समस्याओंका प्रभावशाली चित्रण मिलता है। सामान्य मनुष्यके हृदयमें वर्तमान परिस्थितिके प्रति परिलक्षित हताशा, भय, शंका आदि मनोवृत्तियोंके चित्रणमें भी आत्रेय सिद्धहस्त हैं। *ईंटिकोंप* ( *भाड़का मकान* ) कप्पलु ( मेंढक ) 'भय' आपकी प्रमुख रचनाएँ हैं। कोपल्ले वेंकट रामारावने अपने नाटकोंमें सामाजिक कुराचारोंका खण्डन बड़े जोरदार शब्दोंमें किया है। श्री पिनिसेट्टीकी पल्लेपडुचु (ग्रामीण युवती) में किसान और जमींदारके संघर्षका सुन्दर चित्र है। श्री बुच्चिबाबूका आत्म वञ्चन' बोयी भीमन्नाके पालेरु, दूकिराजु रामदासके मास्टरजी पुनर्जन्म भी अच्छे नाटक हैं। इनके अतिरिक्त नरसराजु वि. सूर्य प्रकाशराव, राममूर्ति नरसिंहराव आदि ख्यातिप्राप्त नाटककार हैं। माना जाता है कि अबतक तेलुगुमें कोई ढाई हजार नाटक लिखे गये हैं।

एकांकी

गत दो दशकोंसे बड़े नाटक लिखनेकी प्रथा कम होती जा रही है और एकांकियोंका प्रचलन बढ़ता जा रहा है। मुख्यतया कालेज और स्कूलके वार्षिक उत्सवोंके उपलक्ष्यमें और मासिक पत्रोंमें प्रकाशनार्थ लिखे गए इन एकांकियों पर पश्चिमी प्रभाव अधिक है।

मद्रासके भू. पू. मुख्य न्यायाधीश श्री पी. वी. राजमन्नार तेलुगुके सर्वप्रथम एकांकी-लेखक माने जाते हैं। इनके एकांकियोंमें मध्यवर्गीय समाजकी समस्याओं और कुप्रथाओंका प्रभावशाली चित्रण मिलता है। 'वह भी कैसे मरे हैं? कृष्णसर्प' 'दोष किसका?' आदि श्री राजमन्नारके सुप्रसिद्ध एकांकी हैं। श्री गुडिपाटी वेंकटाचलमके एकांकियोंपर फ्रायडका गहरा प्रभाव है। स्त्री-पुरुष सम्बन्धका पुरातन दमन और स्त्रीकी कुण्ठाओंको चलम् ने बिलकुल नग्न रूपमें पर बड़े ही जोरदार शब्दोंमें व्यक्त किया है। भले ही आप उनके भावों व सिद्धान्तोंसे सहमत न हों पर भाषाभिव्यक्तिकी कुशलता प्रभाव और टेकनिककी देखकर उन्हें सराहना ही पड़ेगा। श्री भमिडिपाटि कामेश्वररावके एकांकी मधुर हास्यसे युक्त पाठकोंको बार-बार पढ़नेके लिए विवश करते हैं। डा. मारेमड रामाराव ऐतिहासिक एकांकी लिखनेमें सिद्धहस्त हैं। चिन्ता दीक्षितुलु मल्लादि विश्वनाथ डी. वी. नरसराजु मल्लादि अवधानीने भी अच्छे एकांकी लिखे हैं।

१९४७ के बादके एकांकीने यथार्थ ( व्यक्ति ) के चित्रण की ओर अधिक ध्यान दिया है। बुच्चिबाबूका उमर खैयाम व शिल्पदर्शिता इस नव दृष्टिकोणके

इस प्रकार आन्ध्रका उपन्यास साहित्य विविध उपन्यास-रचनाओंसे सुसम्पन्न है। अनुवाद अनुकरणके साथ-साथ विभिन्न शैलियोंके मौलिक और श्रेष्ठ उपन्यासोंकी भी रचना हुई है। तेलुगु उपन्यासका विश्व-साहित्यमें विशिष्ट स्थान है।

**कहानी**

यूरोपीय साहित्यके सम्पर्कसे आधुनिक आन्ध्र गद्य साहित्यमें आई हुई विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तियोंमें कहानीका विशिष्ट स्थान है। पश्चिमी कहानियोंके विशिष्ट शिल्प-विधान एवं टकनीकसे सम्पन्न होकर आजकी तेलुगु कहानीकी गणना संसारकी सर्वश्रेष्ठ कहानियोंमें होती जा रही है।* गद्यकी सभी विधाओंका श्रीगणेश करनेवाले वीरेशलिंगमजीके हाथों केवल इस विधाका ही प्रारम्भ नहीं हुआ। स्व श्री गुरजाड अप्पारावने १९१० में अंग्रेजीमें एक कहानी लिखी थी। उसके बाद आपका नाम सुधार आदि तेलुगु कहानियाँ लिखकर आधुनिक कथा-साहित्यका श्रीगणेश किया।

वेदमु वेंकटराय शास्त्रीने भोज-कालिदासकी कथाओंमेंसे 'बेताल पञ्च विंशति' और कथा सरित्सागर नामक तीन कहानी-संग्रह प्रकाशित किए। श्री चिलकमर्ति लक्ष्मीनरसिंहमजीने राजस्थान कथावली 'चमत्कार मञ्जरी' विनयपा गुच्छमु आदि कहानी-संग्रह प्रकाशमें लाए। प्राचीन और नवीनका सामञ्जस्य करते हुए विभिन्न विषयोंको आधार बनाकर लिखनेवाले सुधारवादी लेखक हैं श्री वेलूरि शिवराम शास्त्री। आधुनिक सभ्यतापर मीठी चोट करते हुए हास्य प्रधान और कालोपयोगी कहानी लिखनेमें सिद्धहस्त थे चिन्ता दीक्षितुलु। श्री श्रीपाद सुब्रह्मण्य शास्त्रीकी कहानियोंमें तेलुगु कहानीका ठेठ रूप परिलक्षित होता है जो पश्चिमी प्रभावसे परे है। सहज सुन्दर वार्तालाप और यथार्थ घटनाओंको लेकर इनकी एक-एक कहानी अमृतकी बूंद है। केवल वार्तालाप द्वारा ही पूरी कहानी लिखना इनकी विशेषता है। श्री तल्लावज्झल शिवशंकर स्वामी अडिवि बापिराजु विश्वनाथ सत्यनारायण आदि भी सुप्रसिद्ध कहानीकार हैं। व्यंग्य और चमत्कारसे भरी हुई कहानियोंके लिए प्रसिद्ध हैं श्री कोडवटिगण्टि कुटुम्बराव।

कथावस्तुमें शैलीमें भावमें और भाषामें भी निरन्तर नवीनता लानेवाले लेखक हैं श्री गुडिपाटि वेंकटचलम्। साहित्यिक इतिहासमें विप्लवा विप्लव कारी के नामोंसे प्रसिद्ध हैं। विरोधी इनकी कटु आलोचना सहन करते हुए भी अपने मार्गपर अचल बने रहे। मुख्यतः सेक्स समस्याको लेकर लिखी गई आपकी कहानियाँ काफी प्रसिद्ध हुई हैं।

---

* श्री पालगुम्मि पद्मराजुकी लिखी 'तूफान' नामक कहानी सन् १९५२ में विश्व कहानी प्रतियोगितामें द्वितीय पुरस्कार प्राप्त कर चुकी है। हालमें श्री आरुद्रकी लिखी 'मेलावर्डीके मूर्ख' शीर्षक कहानीको भी उत्तम पुरस्कार प्राप्त हुआ है।

वाङ्गमयमु' श्री निडदवोलु वेंकटरावजीका 'समयवुग' श्री के. वी. रामकोटि शास्त्रीका त्रिशत-सविमर्श और वेदान्त श्री के. वीरभद्ररावका आन्ध्र साहित्यपर अंग्रेजीका प्रबन्ध उल्लेखनीय हैं। तेलुगु भाषाकी उत्पत्ति और विकासपर डॉ. चिलुकूरि नारायणराव, डॉ. गण्टि जोगिसोमयाजि, कोराड रामकृष्णय्या, बलान्तिन सीताराम स्वामी शास्त्रीके ग्रन्थ श्रेष्ठ हैं, किन्तु तेलुगुमें आलोचनात्मक साहित्य सर्जनात्मक साहित्यकी अपेक्षा बहुत कम है।

हैदराबादस्थित आन्ध्र सारस्वत परिषद् ने भी कई अच्छे ग्रन्थोंका प्रकाशन किया है जिनमें सुरवरम् प्रताप रेड्डीका 'आन्ध्रोंका सामाजिक इतिहास' 'मनमागम भावप्रकाश' दि मन्न विद्वानोंकि मापक 'आन्ध्र वाङ्गमय चरित्र संक्षिप्तम् सूर्यनारायण शास्त्रीजीका काव्यालंकार संग्रह विवरण मुख्य हैं।

निबन्ध रचनामें पानुगण्टि लक्ष्मीनरसिंहरावके 'साक्षी' के छह भाग (जो एडिसनके स्पेक्टेटरके समान व्यंग्यात्मक एवं आलोचनात्मक हैं।) मुट्नूरि कृष्णारावजी (कृष्णा पत्रिकाके प्रसिद्ध सम्पादक) के विविध निबन्ध कामराजु हनुमन्तरावजीका सरसमय निबन्धावलि 'मल्लम्पल्लि सोमशेखर शर्माजीके ऐतिहासिक प्रधान लेख, कोराड [illegible] रामकृष्णय्याजीके भाषा और साहित्यपर लेख प्रसिद्ध हैं। इनके अतिरिक्त 'भारती' 'आन्ध्र पत्रिका' आदि विभिन्न पत्र-पत्रिकाओंमें समय-समयपर काफी अच्छे लेख प्रकाशित होते रहते हैं।

इस प्रकार तेलुगु साहित्य गौरवकी गरिमासे सम्पन्न विश्व-साहित्यके इतिहासमें अपना विशिष्ट स्थानका अधिकारी बना हुआ है।

• • •

सैकड़ों दर्शकोंके समक्ष ८ या १०० पृच्छकोंका उनकी इच्छापर विभिन्न विषयोंपर आशु कविता रचकर उन्हीं पद्योंका क्रमसे सुना देना था यह कवियुग्म। इन कवियुग्मोंमें श्री तिरुपति-वेंकट कवुल (दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री और चेळ्ळपिळ्ळ वेंकट शास्त्री) अति प्रसिद्ध हैं। आधुनिक तेलुगु कवियोंमें उनके कितने प्रत्यक्ष शिष्य हैं तो कई परोक्ष। एक प्रकारसे आधुनिक-तेलुगु-काव्यसाहित्यके वे ऐसे सूर्य हैं जिनके प्रकाशमें नव चैतन्य फैल पड़ा।

इस कवियुग्मके लब्धप्रतिष्ठ शिष्योंमें पिंगलि-काटूरि-कवि हैं। एक श्री पिंगलि लक्ष्मीकान्तमजी हैं तो दूसरे काटूरि वेंकटेश्वरराव हैं।

श्रीकृष्णदेवरायलुके दरबारके सुप्रसिद्ध कवि पिंगलि सूरनके वंशके हैं लक्ष्मीकान्तमजी। लक्ष्मीकान्तमजीका जन्म कृष्णा जिलेके बन्दरपल्लि तालुकेके आरमुरु नामक गांवमें १० जनवरी सन् १८९४ को हुआ था। आपकी माताका नाम कुटुम्बम्मा तथा पिताका नाम श्री वेंकटरत्नम है।

वेंकटेश्वररावजीका जन्म कृष्णा जिलेके काटूर नामक ग्राममें १५ अक्टूबर १८९२ को हुआ था। आप श्री वेंकटकृष्णय्याके पुत्र थे पर अपने छोटे दादाको गोद दिए गए थे। जहाँ आप दत्तक दिए गए थे उन दत्तकके नाम (माता-पिता) लक्ष्मम्मा और गोपय्या थे।

लक्ष्मीकान्तमजीके पिता बन्दरपल्लि जमींदारोंके आमुदालंका में गांवके मुखिया बन जीवनयापन करते थे। लक्ष्मीकान्तमजीने मैट्रिक तक मछलीपट्टणम् के हिन्दू हाईस्कूलमें और एफ. ए (इन्टर) और बी. ए वहींके नोबेल कालेजसे किया। १९०९में जब आप नवीं कक्षामें पढ़ रहे थे तब तिरुपति-वेंकट कवियोंने मछलीपट्टणममें शतावधान किया। उसे देखते ही लक्ष्मीकान्तमजीमें कविता करनेकी इच्छा पैदा हुई। उसके बाद वेंकट शास्त्रीजीसे आशीर्वाद प्राप्तकर आप लगभग तीन वर्ष तक गुरुजीके यहाँ रहे। यहाँ आपने संस्कृत और आन्ध्र भाषाओंका अच्छा अध्ययन किया।

सन् १९१९ में बी. ए पास करनेके बाद आपकी नियुक्ति नोबिल पाठशालामें आन्ध्र भाषाके अध्यापकके पदपर हुई थी। चार वर्षके बाद आप उसी कालेजमें प्राध्यापक बने। पुनः चार वर्ष बाद आप मद्रास विश्वविद्यालयके रिसर्च फेलो बने। तीन सालके बाद तञ्जाऊरके सरस्वती महल-पुस्तकालयमें बैठकर आपने कई प्राचीन ताल-पत्र ग्रन्थोंका अध्ययन किया। आपने १९१० में मद्रास विश्वविद्यालयसे एम ए की परीक्षा उत्तीर्ण की। सन् १९११ में आप आन्ध्र विश्वविद्यालयमें तेलगु विभागके आचार्यके पदपर नियुक्त हुए। वहाँसे अवकाश ग्रहण करनेके पश्चात् छह-सात वर्ष आप आकाशवाणीके विजयवाड़ा केन्द्रमें संस्कृत विभागके निरीक्षक रहे। आजकल आप तिरुपतिके वेंकटेश्वर विश्वविद्यालयमें तेलगु विभागके अध्यक्ष एवं प्रोफेसरके पदपर हैं। ६८ वें वर्षमें इस पदपर नियुक्त होना आपकी विद्वत्ता और योग्यताका ज्वलन्त प्रमाण है। आप केन्द्रीय-साहित्य-अकादमीके भी सदस्य हैं।

तञ्जाऊरमें प्राप्त 'त्रिपुर-भारत' का आपने शुद्ध सम्पादन किया और उक्त ग्रन्थको अपनी एक विद्वत्तापूर्ण भूमिकाके साथ आन्ध्र विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित करवाया है। श्री वेदूरि प्रभाकर शास्त्री द्वारा सम्पादित 'रंगनाथ रामायणम्' के लिए लिखी भूमिका आपके 'शास्त्रमर्मज्ञ' विद्वत्ताको प्रदर्शित करनेवाली है। 'मधुर पण्डित राजम्' इनकी एक सुन्दर कृति है। जिसमें पण्डितराज जगन्नाथके सुन्दर श्लोकोंका सरल व सरस अनुवाद प्रस्तुत किया है। *गौतमी व्यासमुलु* आपके साहित्यिक एवं आलोचनात्मक लेखोंका संग्रह है। इनके अतिरिक्त आपने कई पुस्तकोंके लिए भूमिकाएँ लिखी और विभिन्न पत्र-पत्रिकाओंमें समय-समयपर कई पाण्डित्यपूर्ण लेख भी लिखे हैं। आकाशवाणीमें रहते समय आपने संस्कृतके लगभग सभी नाटकोंके रेडियो रूपक प्रसारित किए हैं। युवावस्थामें सफल अभिनेताके रूपमें भी आप प्रसिद्ध थे।

वेंकटेश्वररावके पूर्वजोंके घरका नाम 'कलपटु' था पर जबसे वे 'काटूर' में आकर बस गए, तबसे 'काटूरि' कहलाए। बचपनमें ही आपको आपके [illegible] गोद ले लिया था। आपकी प्रारम्भिक पढ़ाई तो काटूरमें ही हुई। [illegible] वीं कक्षा तक गुडिवाडामें पढ़कर, वहाँसे आप मछलीपट्टणम् पहुँचे। वहाँ आपको [illegible] सम्पर्कि संगति प्राप्त हुई और चेळ्ळपिळ्ळ वेंकटशास्त्रीकी सेवाका शुभअवसर प्राप्त हुआ।

स्वयं कविके शब्दोंमें सुनिए —

'पिंगळि काटूरि सुकवि तो
संगतम्मु चेळ्ळपिळ्ळमहागुरुकृप न
मुं गविमाकुनि याचि
यैः गौरोक पदरचन चेसु चपलत्वम् ।'

[सुकवि पिंगळि लक्ष्मीकान्तकी संगति और गुरुवर चेळ्ळपिळ्ळ वेंकटशास्त्रीजीकी कृपाने ही मुझे कवि बनाया है। इसीके परिणामस्वरूप कुछ कविता करके मैं अपनी बुद्धिकी चपलता ही दिखाता हूँ।]

आप सन् १९ से ४१ तक मछलीपट्टणम् स्थित नागनाथ कालेजके प्रिंसिपाल बने रहे। उसके बाद आपने आन्ध्रके प्रसिद्ध साप्ताहिक 'कृष्णा पत्रिका' का सम्पादन भार सम्हाला। सन् ५२ तक सफलतापूर्वक इस कामको निभाया।

स्वर्गीय लक्ष्मीकान्तजी और वेंकटेश्वररावजी इस कविद्वयके शिष्य हैं जिन्होंने अपने काव्योंको किसी तरहके किसीप्रकार भी उसे 'तिरुपति-वेंकटीय' ही माना है। उसी परम्पराके अनुकूल इन्हें भी 'लक्ष्मीकान्त-वेंकटेश्वर कवि' या 'पिंगळि-काटूरि कवि' होना चाहिए था। पर प्राचीन सम्प्रदायके अनुरूप कुछ काव्य तो इन दोनों कवियोंने मिलकर लिखे हैं। उनपर नाम तो अलग अलग ही लिखे गए हैं। 'तोलकरि' मुक्तकसंग्रह 'सौन्दरनन्दम्' आदि काव्य दोनोंने मिलकर लिखे हैं और कुछ काव्य

सैकड़ों दर्शकोंके समक्ष ८ या १० घण्टोंतक उनकी इच्छापर विभिन्न विषयोंपर आशु कविता रचकर सभी पक्षोंको भ्रममें डाल देता था यह कवियुग्म। इस कवियुग्मोंमें श्री तिरुपति-वेंकट कवुल (दिवाकर्ल तिरुपति शास्त्री और चळ्ळपिळ्ळ वेंकट शास्त्री) अति प्रसिद्ध हैं। आधुनिक तेलुगु कवियोंमें उनके बहुतसे प्रत्यक्ष शिष्य हैं तो कई परोक्ष। एक प्रकारसे आधुनिक-तेलुगु काव्यसाहित्यके वे ऐसे सूर्य हैं जिनके प्रकाशमें नव चैतन्य फैल पड़ा।

इस कवियुग्मके लब्धप्रतिष्ठ शिष्योंमें पिंगलि-काटूरि-कवि हैं। एक श्री पिंगलि लक्ष्मीकान्तम हैं तो दूसरे काटूरि वेंकटेश्वरराव हैं।

श्रीकृष्णदेवरायके दरबारके सुप्रसिद्ध कवि पिंगलि सूरनके वंशज हैं लक्ष्मीकान्तमजी। लक्ष्मीकान्तमजीका जन्म कृष्णा जिलेके चल्लपल्लि ताल्लुकेके आर्तमूरु नामक गांवमें १ जनवरी सन् १८९४ को हुआ था। आपकी माताका नाम बुटुम्बम्मा तथा पिताका नाम श्री वेंकटरत्नम है।

वेंकटेश्वररावजीका जन्म कृष्णा जिलेके काटूरु नामक ग्राममें १५ अक्टूबर १८९५ को हुआ था। आप श्री वेंकटकृष्णय्याके पुत्र थे पर अपने छोटे दादाकी गोद दिए गए थे। यहीं आप दत्तक लिए गए थे उन दत्तक नाम (माता-पिता) नरसम्मा और कोण्डय्या थे।

लक्ष्मीकान्तमजीके पिता चल्लपल्लि जमींदारीके आमुदार्लंका में गांवके मुखिया बन जीवनयापन करते थे। लक्ष्मीकान्तमजीने मैट्रिक तक मछलीपट्टनम् के हिन्दू हाइस्कूलसे और एफ. ए. (इन्टर) और बी. ए. यहींके नोबल कालेजसे किया। १९ १४ जब आप इसी कक्षामें पढ़ रहे थे तब तिरुपति-वेंकट कवियोंने मछलीपट्टनममें शतावधान किया। उसे देखते ही लक्ष्मीकान्तमजीमें कविता करनेकी इच्छा पैदा हुई। उसके बाद वेंकट शास्त्रीजीसे आशीर्वाद प्राप्तकर आप लगभग तीन वर्ष तक गुरुजीके यहाँ रहे। वहाँ आपने संस्कृत और आन्ध्र भाषाओंका अच्छा अध्ययन किया।

सन् १९१९ में बी. ए. पास करनेके बाद आपकी नियुक्ति नोबिल पाठशालामें आन्ध्र भाषाके अध्यापकके पदपर हुई थी। चार वर्षके बाद आप उसी कालेजमें प्राध्यापक बने। पुनः चार वर्ष बाद आप मद्रास विश्वविद्यालयके रिसर्च फेलो बने। तीन सालके बाद तंजाऊरके सरस्वती महल-पुस्तकालयमें बैठकर आपने कई प्राचीन ताड़-पत्र ग्रन्थोंका अध्ययन किया। आपने १९३१ में मद्रास विश्वविद्यालयसे एम. ए. की परीक्षा उत्तीर्ण की। सन् १९३१ में आप आन्ध्र विश्वविद्यालयके तेलुगु विभागके आचार्यके पदपर नियुक्त हुए। वहाँसे अवकाश ग्रहण करनेके पश्चात् छह-सात वर्ष आप आकाशवाणीके विजयवाड़ा केन्द्रमें संस्कृत विभागके निरीक्षक रहे। आजकल आप तिरुपतिके वेंकटेश्वर विश्वविद्यालयमें तेलुगु विभागके अध्यक्ष एवं प्रोफेसरके पदपर हैं। ६८ वें वर्षमें इस पदपर नियुक्त होना आपकी विद्वत्ता और योग्यताका ज्वलन्त प्रमाण है। आप केन्द्रीय-साहित्य-अकादमीके भी सदस्य हैं।

और रचनाएँ अलग-अलग लिखी हैं। आपने अपनी रचनाओंमें परम्परा और युगबोधको श्रद्धा भावके साथ अपने व्यक्तित्वको भी कायम रखा है। प्रस्तुत लेखक भी कादूरि वेंकटेश्वररावजीपर ही लिखना है फिर भी लक्ष्मीकान्तमके बिना वेंकटेश्वररावका पूर्ण परिचय नहीं दिया जा सकता। अतः दोनोंका परिचय और दोनोंके काव्यों (वेंकटेश्वररावजीकी रचनाओंके अतिरिक्त) से उद्धरण दिए गए हैं। इन दोनों कवियोंके संगमने कालान्तरमें सम्मुचयका रूप धारण किया है। कादूरिजीकी बहनकी लड़की पिंगलिके सालेकी पत्नी है। पर इस सम्बन्धकी अपेक्षा उनका साहित्यिक संगम प्रगाढ़ है।

ऊँचा कद आजानु बाहु गौर शरीर, गम्भीर चेहरा नोकदार नाक घनी सफेद मूँछ मोटे कमानी चश्मा घनी भौंहें छोटे-छोटे केशोंसे युक्त गन्जा सिर, हाथमें ताड़की बनी छड़ी पाँवोंमें पण्डिताऊ चप्पल खादीका धुली कन्धेपर काश्मीरी शाल या धारीदार खादीका उत्तरीय मुँहमें सिगरेट तमाखूका लम्बा-पतला धुआँ— संक्षेपमें यह कादूरिजीके बाह्य स्वरूप एवं उनकी वेशभूषाका वर्णन है।

—( के रामाय्यमूर्ति )

२ वीं शतीके प्रारम्भमें मछलीपट्टणम् आन्ध्रकी साहित्यिक एवं राजनैतिक चेतनाका केन्द्र बना हुआ था। स्व. पट्टाभि सीतारामय्या, मुट्नूरि कृष्णाराव, वेंकट शास्त्री जैसे प्रसिद्ध व्यक्ति उसी नगरमें रहा करते थे। यहींपर कादूरिजीके जीवनका अत्यधिक भाग बीता। आपका जन्म चूँकि एक धनी परिवारमें हुआ था अतः आपके सामने आर्थिक समस्या कभी नहीं रही। असहयोग-आन्दोलनमें भाग लेनेके कारण आपने पढ़ाई छोड़ दी। सन् १९१ के सत्याग्रहमें जेलकी हवा भी खा आए। आपकी रचनाओंपर गांधीवादका प्रभाव है। राजनीतिके बाद साहित्य जगत ही उनका सर्वस्व बन गया। 'कृष्णा' पत्रिकाका सम्पादन करते समय आन्ध्र प्रदेशके कई नगरोंमें साहित्यिक भाषण देकर आपने अपनी विद्वत्ता एवं प्रभावशाली भाषासे लोगोंको मुग्ध कर लिया था। १९४१ में नव्य साहित्य परिषदके तेनाली अधिवेशनमें सभापतिके पदसे कादूरिजीने जो भाषण दिया उसका साहित्यमें एक विशिष्ट स्थान है।

रचनाओंके परिमाणकी दृष्टिसे कादूरिजीकी कविताओंकी संख्या अधिक नहीं है। पर आपने जो कुछ भी लिखा उसने साहित्यमें अपना महत्वपूर्ण स्थान बना लिया है। कादूरिजीकी अपनी निजी कृतियाँ पौलस्त्य हृदयमु, पुजिमन्टल (मन्दिरकी घण्टियाँ) 'मावाळ्ळु, माऊरु' (मेरे लोग मेरा गाँव) हैं। इसके अतिरिक्त समय-समयपर पत्रिकाओंमें प्रकाशित कविताएँ हैं। पिंगळि-कादूरि कवियुगके नामपर १९२१ में तोलकरि (प्रथम वर्षाके दिन) नामक कविता-संग्रह प्रकाशित हुआ। आन्ध्र साहित्यमें इस कवियुगको अमरकीर्ति देनेवाला काव्य सौन्दरनन्दमु है जिसका प्रकाशन सन् १९१४ में हुआ था। यह काव्य श्री वेंकटशास्त्रीकी षष्ठि-पूर्तिके समारोहके समय गुरु-दक्षिणाके रूपमें उनके चरणकमलोंमें समर्पित किया गया था। मछलीपट्टणम्के नागरिकोंके जीवनमें तिरुपति-वेंकट कवियोंके प्रति श्रद्धा-भक्तिसे

प्रेरित लोगों द्वारा सम्पन्न यह समारोह आन्ध्र साहित्यके इतिहासमें ही एक रमणीय एवं अविस्मरणीय घटना है। इस समारोहमें कई कविशिष्योंने काव्यके उपहारोंके रूपमें अपनी गुरु-दक्षिणा चुकाकर अपनेको धन्य माना। इस प्रकार समर्पित सौन्दरनन्दम् तेलुगु-शारदाकी सेवामें प्रस्तुत अपूर्व कुसुम है —

पुडमिरेडुलु तमसङ्गुम मोसंग
नविनु कान्क गैकुवाडु
मत्यपुत्तंबैन मधुधारनिडुनु
जमवकारमर्मेन प्रतिभवाडु
बीमुरोमिकि वेने तोमलु नविनु
बाडमापुरिकि बेड बहिनवाडु
चिननाडे बलचि वरिंचन कविताकन्य
नेड परिनम बोसि येलुवाडु
पूर्णकामुं त्यागियु भोगियैन
गुरुनि कनमोगुपोंटेमी चिन्न कन्य
मर्हत गोड्डुकोनुगाक यागप्रवापि
कवकनुल आन्ध्रोनु प्रसादकनकस्थापित।

[ कानोंमें नव रसार्थोंके सादर समर्पित भेंटका स्वीकार करनेवाले
अवधान नामक आशुकविता-नाटका जन प्रचलित करनेवाले
कानोंमें मधु बरसानेवाले वाङ्माधुर्यके लिए प्रसिद्ध
बचपनमें ही वरण कर आनेवाली कविता-कन्यापर एक-पत्नी सम शासन करनेवाले
पूर्ण काम त्यागी और भोगी जो हमारे गुरु हैं,
उनके ऋणसे उऋण होनेके लिए यह छोटा-सा काव्य आन्ध्र-सरस्वतीके नयन-कोरोंका प्रसाद प्राप्तकर मोधन बने।]

पौलस्त्य हृदय गुडिगण्टलु मेरे लोग मेरा गाँव इन तीन कविताओंको एक संग्रहके रूपमें प्रकाशित किया गया है। इस काव्य-संग्रहको कवि अपने बड़े भाई स्वर्गवासी रामकृष्णस्वामीकी दिव्य स्मृतिमें समर्पित किया है। घर-गृहस्थी बाल-बच्चे सर्दी-गर्मी किसीपर ध्यान दिए बिना घुमक्कड़ बन घूमते रहनेवाले इस छोटे भाईका बड़े भाईने बिना किसी शिकायतके लालन-पालन किया था।

मनु शीर्षक प्रथम कवितामें कवि बड़ी विनम्रताके साथ अपना परिचय दिया है। इन पंक्तियोंको पढ़नेसे कविकी नम्रताका ही नहीं अपितु सहृदयता एवं ईमानदारीका भी पता चलता है।

मेरे लोग मेरा गाँव शीर्षक कवितामें किन्तु जनसे मुक्त होनेके लिए, काटूरिजीने अपने वंशका और अपने ग्रामका हृदयंगम वर्णन किया है। उन्होंने कहा है —

अप्रयत्नम्मुगा गाकु नब्बिनट्टि
कवनलेशम्मु मठ्ठकवनमुन मु
सार्थमगु गंधु महान स्तुत्यु वि
नुममारम्मवंधु भूहितविधौर्ति।

[ सहज ही में प्राप्त थोड़ी-सी कविता करनेकी सामर्थ्यको अपने वंशपावनसे कृतार्थ बनाना चाहा। यह भी सोचा कि इससे किन्तु जन्मसे उऋण हो सकूँगा। ]

इस प्रकार इस कविताके अन्तर्गत कविने अपने परिवार और अपने बन्धु बान्धवोंका काव्यमय परिचय दिया है। काटूरु ग्राममें आनेसे पहले इनके घरका नाम* ककपटपु था। काटूरुमें आकर नूजिवीडके राजाके आदेशानुसार उस गाँवमें पटवारीके पदका निर्वाह करते रहे तबसे काटूरि कहलाए। इस कवितामें गाँवके परिवारवालोंकी आपसी मित्रता सौजन्यता और सौहार्दका सुन्दर वर्णन किया है। यह वर्णन न केवल उनके परिवार तक सीमित है, अपितु पाश्चात्य प्रभावके सम्पर्कमें न आनेवाले प्रत्येक भारतीय आदर्श परिवारके लिए लागू होता है।

प्रस्तुत कवितामें घोरा अवमान मानते हुए भी हृदयमें उमड़नेवाली वेदनाके मारे गाँवकी प्राचीन दशा सम्प्रदाय प्रथाएँ और वर्तमान परिस्थितियोंका प्रभावशाली चित्रण किया है। इस कवितामें प्राचीन गाँवोंकी सम्पन्नता सम्मिलित प्रयास परस्परके सौमनस्यके साथ वर्तमान अवनति स्वार्थपरायणताका हृदयद्रावक वर्णन किया गया है। कविके पूर्वज आन्ध्र साहित्यमें 'प्रबन्धपरमेश्वर' और 'शम्भुदास' के नामसे प्रसिद्ध एर्रन के वंशज थे। ये लोग पहले चरल्वाडा में रहते थे वहाँ से ककपटमु और फिर काटूरु पहुँच गए। यह गाँव पहले बहुत गरीब दशामें था। लेकिन अंग्रेज शासकोंके कृष्णा नदीपर (विजयवाड़ाके पास) बाँधका निर्माण करते ही उस प्रान्तकी कायापलट हो गई। भूमि उपजाऊ बनी और सोना उगलने लगी। कृष्णाकी नहरोंसे पानी काटूरु तक पहुँचा। इस तरहसे मानों किसानोंका पुण्य प्रवाह ही नहरोंसे होकर बहने लगा हो। फलतः काटूरु अब लक्ष्मीका निवास बन गया। इस गाँवके सभी प्रेमसे मिलजुलकर रहते और गाँवकी उन्नतिमें बिना किसी भेदभावके हाथ बँटाते। कविने प्रातःकालमें नींदसे जागनेवाले गाँवका बड़ा ही सुन्दर वर्णन किया है। चारों वर्णोंके लोग आपसमें एक परिवारके लोगों-जैसा बर्ताव करते। सचमुच यह देखकर आश्चर्य होता है कि उस समयकी और आजकी परिस्थितियोंमें कितना अन्तर आ गया है।

---

*आन्ध्रमें प्रत्येक परिवारका अपना एक वंश नाम होता है जिसे 'घरका नाम' (Surname) कहते हैं। प्रत्येक व्यक्तिके नामके पहले वंशका नाम जोड़नेकी प्रथा है।

पल्ले बहुकुल मामुपैमेतल विरिमि
पंचकोलककराय मुष्पतितमेत ?

[ग्रामीण जीवनका वह सारा आदर्श विगत भया और ह्रास! यह पञ्चमल-कपाय कहाँसे टपक पड़ा ?]

उस समयके लोग पाप कर्म न करते रहे हों ऐसी बात नहीं है पर उस पापको तरह-तरहके सिद्धान्तोंकी आड़में छिपाना या उसीको पुण्य कर्म सिद्ध करना उन्हें न आता था। भारतीय ग्रामीण जीवनके आदर्श ही क्रमशः अवनत होते गए—इसे देखकर कविका हृदय व्यथित हो उठा और उन सुखमय दिनोंका स्मरण कर कविका कोमल हृदय द्रवित हो उठा।

इस प्रकार कवितामें पारिवारिक जीवनकी गरिमा भारतीय जीवनके आदर्श और विशेष रूपसे आन्ध्रके ग्रामीण और पारिवारिक जीवनका प्रभावशाली वर्णन किया गया है।

इस तथ्यमें कोई अतिशयोक्ति नहीं है कि श्रीरामचन्द्र आन्ध्र जातिके प्रियतम भगवान हैं और उनकी गाथा परम्परा रही है। क्या साहित्यमें क्या दैनिक जीवनमें—जहाँ सुनिए वहीं वह पवित्र नाम प्रतिध्वनित हुआ सुनाई पड़ेगा। रामचन्द्रजीने वनवासके चौदह वर्षोंकी अवधिका अधिकांश भाग आन्ध्र प्रदेशमें दण्डकारण्य और गोदावरीके किनारोंपर ही बिताया था। उस पावन-स्मृतिको जागृत करनेवाले अनेक स्थान और चिह्न आज रूपमें यत्र-तत्र दृष्टिगोचर होते हैं। मर्यादा-पुरुषोत्तमकी पुनीत गाथा रामायण महाग्रन्थोंसे आन्ध्र-साहित्य भरा पड़ा है। शास्त्रीजीने भी रामकी गाथाको एक नए रूपमें गाया है।

पाश्चात्य प्रभावके कारण हमारे देशके कई मनीषियोंने पौराणिक गाथाओं-को नए रूपमें देखने और चित्रित करनेका प्रयास किया है। इनमें बंगालके माइकेल मधुसूदन दत्तका नाम सर्वप्रथम लिया जाता है। पर इन लेखकोंने भारतीय संस्कृतिकी विचार-धाराके विरुद्ध कुछ कल्पनाएँ की हैं कुछ साम्य रखे हैं पर शास्त्रीजीके रावणका चरित्र भारतीय विचारधाराके अनुकूल ही है। रावणके पिता पुलस्त्य परम निष्ठावान और ज्ञानी थे। वे तो साक्षात् ब्रह्मा थे। ऐसे पुलस्त्यका पुत्र है रावण। उसका हृदय अपने पिताके आत्मज्ञानसे प्रदीप्त था। कवि 'पौलस्त्य हृदय' नाम रखकर ही शास्त्रीने इस पहलूपर पाठकोंकी दृष्टि आकर्षित की है।

रावण विष्णु भगवानके उन परमभक्तोंमेंसे था जो वैरभावसे तीन जन्मोंमें ही भगवानके सान्निध्यकी प्राप्तिका उत्कट अभिलाषी था। पुराणोंके अनुसार रावणके जन्मका वृत्तान्त इस प्रकार है। सनत्कुमार आदि महर्षि एक बार भगवानके दर्शन करने वैकुण्ठ पहुँचे तो जय-विजय नामके द्वारपालोंने उन्हें अन्दर जानेसे रोका। ऋषियोंने क्रुद्ध होकर शाप दिया कि तुम दोनों पृथ्वीपर जन्म लो। जय-विजय दोनों गिड़गिड़ाने लगे इतनेमें भगवान भी आए। तब ऋषियोंने शाप विमोचनका

मेरे लोग मेरा गाँव शीर्षक कवितामें पिंगु कवलसे मुक्त छन्दक लिए, कादूरिजीन अपने वंशका और अपने ग्रामका हृदयंगम वर्णन किया है। उन्होंने कहा है —

अप्रयत्नम्मुगा नाकु लभिंचनट्टि
कवनलेसम्मु मांगकवनमुन गु
तार्थमबु मंचु नदान वलगुबो पि
नृपमारम्मदंबु मूहिंचिकोंटि।

[ सहज ही में प्राप्त थोड़ी-सी कविता करनेकी सामर्थ्यको अपने वंशकवनसे कृतार्थ बनाना चाहा। यह भी सोचा कि इससे पिंगु कवनसे उऋण हो सकूँगा। ]

इस प्रकार इस कविताके अन्तर्गत कवि अपने परिवार और अपने बन्धु बान्धवोंका काव्यमय परिचय दिया है। कादूर ग्राममें आनेसे पहले इनके घरका नाम* नस्पटपु था। कादूरमें आकर नृसिंहीडूके राजाके आदेशानुसार उस गाँवमें पत्वारीके पदका निर्वाह करते रहे, तबसे कादूरि कहलाए। इस कवितामें गाँवके परिवारवालोंकी आपसी मित्रता सौजन्यता और सौहार्दका सुन्दर वर्णन किया है। यह वर्णन न केवल उनके परिवार तक सीमित है, अपितु पाश्चात्य प्रभावके सम्पर्कमें न आनेवाले प्रत्येक भारतीय आदर्श परिवारके लिए लागू होता है।

प्रस्तुत कवितामें प्रायः चंक्रमण मानते हुए भी हृदयमें उमड़नेवाली वेदनाके मारे गाँवकी प्राचीन प्रथा सम्प्रदाय प्रथाएँ और वर्तमान परिस्थितियोंका प्रभावशाली चित्रण किया है। इस कवितामें प्राचीन गाँवोंकी सम्पन्नता सम्मिलित प्रयास परस्परके सौमनस्यके साथ वर्तमान अवनति स्वार्थपरायणताका हृदयग्राहक वर्णन किया गया है। कविके पूर्वज आन्ध्र साहित्यमें 'प्रबन्धपरमेश्वर' और 'शम्भुदास' के नामसे प्रसिद्ध एर्रन के वंशज थे। ये लोग पहले चरस्वाडा में रहते थे वहाँ से नरूपटनु और फिर कादूर पहुँच गए। यह गाँव पहले बहुत गरीब दशामें था। लेकिन अँग्रेज शासकोंके कृष्णा नदीपर (विजयवाडाके पास) बाँधका निर्माण करते ही उस प्रान्तकी कायापलट हो गई। भूमि उपजाऊ बनी और सोना उगलने लगी। कृष्णाकी नहरोंसे पानी कादूर तक पहुँचा। इस तरहसे मानों किसानोंका पुण्य प्रवाह ही नहरोंसे होकर बहने लगा हो। फलतः कादूर अब लक्ष्मीका निवास बन गया। इस गाँवके सभी कुलवाले मिलजुलकर रहते और गाँवकी उन्नतिमें बिना किसी भेदभावके हाथ बँटाते। कविने प्रातःकालमें गीदसे जागनेवाले गाँवका बड़ा ही सुन्दर वर्णन किया है। चारों वर्णोंके लोग आपसमें एक परिवारके लोगों-जैसा बर्ताव करते। सचमुच यह देखकर आश्चर्य होता है कि उस समयकी और आजकी परिस्थितियोंमें कितना अन्तर आ गया है।

*आन्ध्रमें प्रत्येक परिवारका अपना एक वंश नाम होता है जिसे 'घरका नाम' (Surname) कहते हैं। प्रत्येक व्यक्तिके नामके पहले वंशका नाम जोड़नेकी प्रथा है।

पस्से सनुकूल माधुर्यमेस्त विरिगि
पचकोलव्याय मुप्पतिल्लेल ?

[ग्रामीण जीवनका वह सारा माधुर्य बिगड़ गया और हाय! यह पञ्चमल-कपाम कहाँ छिप पड़ा ?]

इस समयके लोग पाप कर्म न करते रहे हों ऐसी बात नहीं है, पर उस पापको तरह-तरहके सिद्धान्तोंकी आड़में छिपाना या उन्हींको पुण्य कर्म सिद्ध करना उन्हें न आता था। भारतीय ग्रामीण जीवनके आदर्श ही क्रमशः अवनत होते गए—इसे देखकर कविका हृदय व्यथित हो उठा और उन सुखमय दिनोंका स्मरण कर कविका कोमल हृदय द्रवित हो उठा।

इस प्रकार कवितामें पारिवारिक जीवनकी गरिमा भारतीय जीवनके आदर्श और विशेष रूपसे आन्ध्रके ग्रामीण और पारिवारिक जीवनका प्रभावशाली वर्णन किया गया है।

इस तथ्यमें कोई अतिशयोक्ति नहीं है कि श्रीरामचन्द्र आन्ध्र जातिके प्रियतम भगवान हैं और उनकी गाथा परमप्रिय रही है। क्या साहित्यमें क्या दैनिक जीवनमें—जहाँ सुनिए, वहीं वह पवित्र नाम प्रतिध्वनित होता सुनाई पड़ेगा। रामचन्द्रजीने वनवासके चौदह वर्षोंका अधिकांश भाग आन्ध्र प्रदेशमें दण्डकारण्य और गोदावरीके किनारोंपर ही बिताया था। उस पावन-स्मृतिकी याद दिलानेवाले अनेक स्थान और चिह्न आन्ध्र देशमें जगह-जगह दृष्टिगोचर होते हैं। अगणित-पुराणोंकी पुनीत गाथा गानेवाले महानुभावोंसे आन्ध्र-साहित्य भरा पड़ा है। शार्दूलजीने भी रामकी गाथाको एक नए रूपमें गाया है।

पाश्चात्य प्रभावके कारण हमारे देशके कई कवियोंने पौराणिक गाथाओं-को नए रूपमें रचने और चित्रित करनेका प्रयास किया है। इनमें बंगालके माइकल मधुसूदन दत्तका नाम सर्वप्रथम लिया जाता है। पर इन लेखकोंने भारतीय संस्कृतिकी विचार-धाराके विरुद्ध कुछ कल्पनाएँ की हैं, कुछ काव्य रचे हैं, पर शार्दूलजीके रावणका चरित्र भारतीय विचारधाराके अनुकूल ही है। रावणके पिता पुलस्त्य परम निष्ठावान और ज्ञानी थे। वे तो साक्षात् ब्रह्मा थे। ऐसे पुलस्त्यका पुत्र है रावण। उसका हृदय अपने पिताके आत्मज्ञानसे प्रदीप्त था। कविने 'पौलस्त्य हृदयं' नाम रखकर ही काव्यके इस पहलूपर पाठकोंकी दृष्टि आकर्षित की है।

रावण विष्णु भगवानके उन परमभक्तोंमेंसे था जो वैरभावसे तीन जन्मोंमें ही भगवानका सान्निध्य प्राप्त करनेका उत्कट अभिलाषी था। पुराणोंके अनुसार रावणके जन्मका वृत्तान्त इस प्रकार है। सनकसनन्दन आदि ऋषि एक बार भगवानके दर्शन करने वैकुण्ठ पहुँचे तो जय-विजय नामक द्वारपालोंने उन्हें अन्दर जानेसे रोका। ऋषियोंने क्रुद्ध होकर शाप दिया कि तुम दोनों पृथ्वीपर जन्म लो। जय-विजय दोनों गिड़गिड़ाने लगे। इतनेमें भगवान भी आए। तब ऋषियोंने शाप विमोचनका